श्री सेठिया जैन ग्रन्थमाला पुष्प नं० ६४

# श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह

## प्रथम भाग

( प्रथम बोल से पाँचवें बोल तक )

( बोल संख्या १ से ४२३ तक )

संग्रहकर्त्ता

भैरोदान सेठिया

संस्थापक

सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर ।



प्रकाशक

अगरचन्द भैरोदान सेठिया

जैन पारमार्थिक संस्था

ग्रन्थालय-भवन

बीकानेर

विक्रम संवत् २००६
वीर संवत् २४७५
वीर जयन्ती

न्योछावर ३॥) रु०
यह भी ज्ञान प्रचार में
लगेगा। डाकखर्च अलग।

द्वितीयावृत्ति
प्रति १०००



श्री सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर

# पुस्तक प्रकाशन समिति

अध्यक्ष– श्री दानवीर सेठ भैरोदानजी सेठिया।

मंत्री— श्री जेठमलजी सेठिया।

उपमन्त्री– श्री माणकचन्दजी सेठिया, साहित्यभूषण।

## लेखक मण्डल

१. श्री इन्द्रचन्द्र शास्त्री M A (Previous), शास्त्राचार्य, न्यायतीर्थ, वेदान्तवारिधि।

२. श्री रोशनलाल जैन B A, LL B, वकील हाइ कोर्ट। न्यायतीर्थ, काव्यतीर्थ, सिद्धान्ततीर्थ, विशारद।

३. श्री श्यामलाल जैन M A न्यायतीर्थ, विशारद।

४. श्री घेवरचन्द्र बाँठिया 'वीरपुत्र' सिद्धान्तशास्त्री, न्यायतीर्थ, व्याकरणतीर्थ, संकेत लिपि विशारद।

# विषय सूची




पुस्तक प्राप्ति स्थानः—

श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया

श्री सेठिया जैन लाइब्रेरी

बीकानेर ( राजपूताना )

Bikaner

## दोहा

धर्मचन्दजी सेठ थे, वासी बीकानेर ।
ओसवंश में श्रेष्ठ वे, जैनधर्म में शेर ॥ १ ॥
उन्नीसौ तेवीस में, विजयादशमी मान ।
उनके घर शुभलग्न में, जन्मे भैरवदान ॥ २ ॥
दो हजार अरु पांच में, विक्रम संवत जान ।
उम्र तयासी वर्ष की, सपरिवार सुख जान ॥ ३ ॥
बहु आगम संचय किया, पठन गुणन के हेत ।
श्रावक व्रत को ग्रहण कर, मन समाधि में देत ॥ ४ ॥
आगम वांचन श्रवण में, राखे अधिको प्रेम ।
दृढ़ता पूर्वक पालते, लिए हुए व्रत नेम ॥ ५ ॥



भैरोदान सेठिया

जन्म सं० १९२३ विजया दशमी

फोटो सं० १९९२ अक्षय तृतीया

श्री हंसराज बच्छराज नाहटा
सरदार शहर निवासी
द्वारा
जैन विश्व भारती, लाडनू
को सप्रेम भेट –

श्रीमान् धर्मभूषण दानवीर

# सेठ श्री भैरोदानजी सेठिया

की

## संक्षिप्त जीवनी

दानवीर सेठ श्री भैरोदानजी सेठिया का जन्म जैन बीसा ओसवाल कुल मे विक्रम संवत् १९२३ विजयादशमी के दिन हुआ। आप के पिता का नाम श्रीमान् सेठ धर्मचन्दजी था। आप चार भाई थे। श्री प्रतापमलजी और श्री अगरचन्दजी आप से बड़े और श्री हजारीमलजी आप से छोटे थे। आप दो वर्ष के ही थे कि आपके पिता का स्वर्गवास हो गया। सात वर्ष की अवस्था में बीकानेर के बड़े उपाश्रय में साधुजी नामक यति के समीप आपकी शिक्षा का आरम्भ हुआ। दो वर्ष यहाँ पढ़ कर विक्रम सं० १९३२ में आपने कलकत्ते की यात्रा की। वहाँ से लौटकर आप बीकानेर के समीप शिवबाड़ी गांव मे रहे। मन्दिर, उद्यान और सरोवर से यह गाँव सुहा-

बना है। उस समय राज्य की विशेष कृपादृष्टि होने से यहाँ का व्यापार बढ़ा चढ़ा था। यहाँ सदा बाजार में मेला सा लगा रहता था। यहाँ आप अपने ज्येष्ठ भ्राता श्री प्रतापमलजी के पास व्यापार का काम सीखने लगे। सं० १९३६ में आपने बम्बई की यात्रा की। वहाँ अपने बड़े भाई श्री अगर-चन्दजी के पास रह कर आपने बहीखातों, जमा खर्च आदि व्यापारिक शिक्षा के साथ अंग्रेजी, गुजराती आदि भाषाएं सीखी। शिक्षा के साथ आपने यहाँ व्यावहारिक अनुभव भी प्राप्त किया। यही आपकी शिक्षा समाप्त नहीं होती। नवीन ज्ञान सीखने की लगन आपको जीवन भर रही और आज भी है। ज्ञान सीखने के प्रत्येक अवसर से आपने सदा लाभ उठाया है। दूसरों को पढ़ाने और सिखाने में भी आप सदा दिलचस्पी लेते रहे हैं। कई व्यक्तियों को व्यापार व्यवसाय का काम सिखा कर आपने उन्हें सफल व्यापारी बनाया है। आपने अपनी संस्था से भी कई सुयोग्य व्यक्ति तैयार किये हैं एवं उन्हें ऊँची से ऊँची शिक्षा दिलाई है।

संवत् १९४० में आप देश आये। इसी वर्ष आप का विवाह हुआ। कुछ समय देश मे ठहर कर संवत् १९४१ में आप पुनः बम्बई पधारे। वहाँ जाकर आप एक फर्म में, जिसमें चालानी का काम होता था, मुनीम के पद पर नियुक्त हुए। आपके बड़े भाई श्री अगरचन्दजी इस फर्म के साझीदार थे।

बम्बई में सात वर्ष रहकर सं० १९४८ में आप कलकत्ते गये और वहाँ आपने अपनी संचित पूंजी से मनिहारी और रंग की दूकान खोली और गोली सूता का कारखाना शुरू किया। सफल व्यापारी में व्यापारिक ज्ञान, अनुभव, समय

की सूझ, साहस, अध्यवसाय, परिश्रमशीलता, ईमानदारी, वचन की दृढता, नम्रता तथा स्वभाव की मधुरता आदि जो गुण होने चाहिये वे सभी आप में विद्यमान थे। इसलिये थोड़े ही समय मे आपका व्यापार चमक उठा। धीरे धीरे आपने प्रयत्न करके भारत से बाहर बेल्जियम, स्विज़रलैंड और बर्लिन आदि के रंग के कारखानों की तथा गबलंज (Gablonz) आष्ट्रिया के मनिहारी के कारखानों की सोल 'एजेन्सियाँ प्राप्त कर ली। फलतः आपको अधिक लाभ होने लगा और काम भी विस्तृत हो गया। इसी समय आपके बड़े भाई श्री अगरचन्दजी भी आपकी फर्म में सम्मिलित हो गये। अब फर्म का नाम 'ए. सी. बी. सेठिया एन्ड कम्पनी' रखा गया। कार्य के विस्तृत हो जाने से आपने कर्मचारियों को बढ़ाया। फर्म की सुव्यवस्था के लिये आपने एक अंग्रेज को असिस्टेन्ट मैनेजर के पद पर नियुक्त किया और पत्र व्यवहार के लिये एक वकील को रक्खा। कर्मचारियों के साथ आपका व्यवहार स्वामी-सेवक का नहीं किन्तु परिवार के सदस्य का सा रहा है। आप कर्मचारियों से काम लेना खूब जानते हैं और उन्हें सब तरह निभाते भी हैं। उक्त अंग्रेज आपके पास २७ वर्ष रहा और वकील बाबू आज भी आपके सुपुत्र श्री जेठमलजी साहब की फर्म में हैं।

आप स्वभाव से ही कर्मठ और लगन वाले हैं। आपने कार्य करना ही सीखा है, विश्राम तो आपने जाना ही नहीं। जिस कार्य को आपने हाथ में लिया, उसे पूरा किये बिना आपने कभी नहीं छोड़ा। व्यापारिक जीवन मे ऐसी सफलता पाकर भी आपने विश्राम नहीं लिया। आप और आगे बढ़ना चाहते थे। फलस्वरूप आपने हावड़ा मे 'दी सेठिया

कलर एन्ड केमिकल वर्क्स लिमिटेड' नामक रंग का कारखाना खोला। जिसके आप मैनेजिंग डॉयरेक्टर थे। यह कारखाना भारतवर्ष में रंग का सर्व प्रथम कारखाना था। कारखाने से तैयार होने वाले सामान की खपत के लिये आपने भारत के प्रमुख नगरों—कलकत्ता, बम्बई, मद्रास, करांची, कानपुर, देहली, अमृतसर और अहमदाबाद में अपनी फर्म की शाखाएं खोलीं। इसके सिवाय जापान के ओसाका नगर में भी आपने ऑफिस खोला।

यहाँ यह बता देना भी अप्रासंगिक न होगा कि कारखाने और ऑफिस में विभिन्न कार्यों पर कुशल व्यक्तियों के नियुक्त होने पर भी आप आवश्यकता पर छोटे से बड़े सभी काम निस्संकोच भाव से कर लेते थे। शुरू से अन्त तक सभी कामों की जानकारी आप रखते थे। सर्वथा लोगों पर आपका कार्य निर्भर रहे यह आपको कतई पसन्द न था। यही कारण है कि रंगों के विश्लेषण के फॉर्मुले सीखने के लिये आपने एक जर्मन विशेषज्ञ को केवल दैनिक पाँच मिनिट के लिये ३००) मासिक पर नियुक्त किया एवं उसके लिये आपने निजी प्रयोगशाला स्थापित की।

संवत् १९५७ में एक पुत्री ( वसन्तकंवर ) और दो पुत्रों ( श्री जेठमलजी और श्री पानमलजी ) को छोड़कर आपकी धर्मपत्नी का स्वर्गवास होगया। आपकी पत्नी धर्मात्मा और गृहकार्य में बड़ी दक्ष थीं। इसी कारण आप गृह-व्यवस्था की चिन्ता से सदा मुक्त रहे एवं अपनी सभी शक्तियाँ व्यापार व्यवसाय में लगा सके थे। पहली धर्मपत्नी के स्वर्गवास होने पर आपका दूसरा विवाह हुआ। कर्त्तव्यनिष्ठ श्री सेठियाजी

का उस समय व्यापार-व्यवसाय की ओर ही विशेष ध्यान था। आप कुशलतापूर्वक व्यापार-व्यवसाय में लगे रहे और उत्तरोत्तर उन्नति करने लगे। सं० १९७१ (सन् १९१४) के गत महायुद्ध में आपको रंग के कारखाने से आशातीत लाभ हुआ।

संवत् १९६५ में आप एक भयंकर बीमारी से ग्रस्त हो गये। उस समय आप कलकत्ते थे। वहाँ के प्रसिद्ध डॉक्टर और वैद्यों का इलाज हुआ पर आपको कोई लाभ न पहुँचा। अन्त में आपने कलकत्ता के प्रसिद्ध होमियोपैथिक डॉक्टर प्रतापचन्द्र मजूमदार से इलाज करवाया और आप स्वस्थ हुए। इसी समय से आपको होमियोपैथी चिकित्सा-पद्धति में अपूर्व विश्वास हो गया। आपकी जिज्ञासा बढ़ी और उक्त डॉक्टर के सुयोग्य पुत्र डॉक्टर जतीन्द्रनाथ के पास आपने होमियोपैथी का अभ्यास किया एवं इसमें प्रवीणता प्राप्त की। तभी से आप होमियोपैथी साहित्य देखते रहे हैं एवं जनता में अमूल्य दवा वितरण करते रहे हैं। वर्षों के अनुभव ने आपको इस प्रणाली का विशेषज्ञ बना दिया है।

विक्रम संवत् १९६९ तदनुसार सन् १९१३ ई. में सेठ साहेब ने बीकानेर नगर में किंग एडवर्ड मेमोरियल रोड पर एक दूकान "बी. सेठिया एन्ड सन्स" के नाम से खोली। नाना प्रकार के फैन्सी बढ़िया सामान, पैटेन्ट दवाइयों और नई नई फैशन की चीज़ों के लिये यह बीकानेर की प्रसिद्ध दूकान है। यहाँ से सेठ, साहूकार, रईस और ऑफिसर लोग सामान खरीदते हैं। इसे सफलता पूर्वक चला कर सेठ साहेब ने यह दूकान अपने द्वितीयपुत्र श्री पानमलजी को दे दी। दूकान

के पीछे उससे जुड़ी हुई हवेली है। सेठ साहेब ने पानमलजी को दूकान और हवेली का पूरा मालिक बना दिया है और तारीख १४-१०-१९३० ई. को इन्हीं के नाम पर राज्य से इस जायदाद का पट्टा बनवा दिया है। श्री पानमलजी ने आस-पास और भी जमीन खरीद कर इस जायदाद को बढ़ाया है और काफी लागत लगा कर दूकान को दुबारा बनवाया है जो कि नई फैशन का दुमंजिला विशाल भवन है। अभी श्री पानमल-जी और उनके पुत्र श्री कुन्दनमलजी इस दूकान को "बी. सेठिया एन्ड सन्स" के नाम से ही चला रहे हैं।

सेठ साहेब ने केवल धन कमाना-ही नहीं सीखा पर आप समय समय पर सत्कार्यों में उदारतापूर्वक खर्च भी करते रहे हैं। सं० १९७० में आपने बीकानेर में स्कूल स्थापित किया। इसमें बच्चों को व्यावहारिक शिक्षा के साथ धार्मिक शिक्षा भी दी जाती थी। इस से भी पहले आपने शास्त्र भंडार का काम शुरू करा दिया था।

संवत् १९७८ में आपके बड़े भाई श्री अगरचन्दजी बीकानेर में बीमार हो गये। उन्होंने आपको कलकत्ते से बुलाया। दोनों भाइयों ने मिल कर समाज में शिक्षा एवं धर्म प्रचार के लिये 'अगरचन्द भैरोदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्थाएं' स्थापित करना तय किया। इसके थोड़े दिनों बाद ही श्री अगरचन्दजी का स्वर्गवास हो गया। उक्त निश्चय के अनुसार आप एवं आपके सुयोग्य ज्येष्ठ पुत्र श्री जेठमलजी साहेब, जो कि श्री अगरचन्दजी के गोद हैं, संस्थाओं को चला रहे हैं। संस्थाओं में पांच लाख की चल अचल सम्पत्ति है और वह कानून के अनुसार संस्थाओं के

अ० भै० सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था भवन, बीकानेर।

अज्ञानं तमसां पतिं विदलयन् सत्यार्थमुद्भासयन्।
भ्रान्तान् सत्पथ दर्शनेन सुखदे मार्गे सदा स्थापयन्॥
ज्ञानालोकविकासनेन सततं भूलोकमालोकयन्।
श्रीमद्भैरवदानमान पदवी पीठः सदा राजताम्॥



वासी बीकानेर के, अगरचन्द कुलचन्द।
नियम व्रत शुध पालते, सेठ धरमसीनन्द॥ १॥
वे श्रावक समुदारचित, भ्राता भैंरवदान।
दोनों ने मिल कर दिया, ज्ञान हेतु धनदान॥ २॥
शुभ संवत् उगणीस सौ, सत्तर ऊपर जान।
संस्था श्रीपारमार्थिक, स्थापित की शुभ जान॥ ३॥
आज्ञाकारी जेठमल, ज्येष्ठ पुत्र सुविचार।
संस्था का प्रबन्ध करे, देश काल अनुसार॥ ४॥

नाम रजिस्ट्री करवा दी गई है ( यह ५ लाख की सम्पत्ति उस समय में थी। अब इस की कीमत समय की स्थिति के अनुसार बहुत बढ़ गई है। इस संस्था का नवीन ट्रस्ट-डीड ता० २१ सितंबर सन् १९४४ ई० मिति आसोज सुदी ६ सं० २००१ वि० को कलकत्ते में कराया गया। ता० २१-३-४६ को व्याख्यान-भवन ( कोटड़ी ) एवं ता० २८-३-४८ को संस्था के प्रधान कार्यालय का बीकानेर में ट्रस्ट-डीड रजिस्टर्ड कराया )। उक्त संपत्ति के ब्याज एवं किराये की आय से धर्म शास्त्र, हिन्दी-संस्कृत-प्राकृत, अंग्रेजी, महाजनी, आदि शिक्षण, ग्रंथालय एवं प्रकाशन विभाग आदि चल रहे हैं। सेठिया जैन पारमार्थिक संस्थाओं के विभिन्न विभागों द्वारा पिछले पैंतीस वर्षों में, समाज में शिक्षा एवं धर्म प्रचार के जो महत्त्व पूर्ण कार्य हुए हैं, वे समाज के सामने हैं। द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव के अनुसार काम चलता रहता है।

सं० १९७९ में आपके पुत्र उदयचंदजी का असामयिक देहान्त हो गया। इस घटना से आपके मन पर संसार की असारता का गहरा असर हुआ। व्यापार व्यवसाय से आप का मन हट गया। अतएव कलकत्ते का विस्तृत व्यापार समेट कर आप बीकानेर पधार गये। आपने पारमार्थिक संस्थाओं का कार्य हाथ में लिया और अपनी सारी शक्तियाँ संस्थाओं की उन्नति में लगा दीं। धार्मिक ज्ञान वृद्धि का भी आपने यह अच्छा सुयोग समझा। आपने थोकडे, बोल और स्तवनों का स्वयं संग्रह किया और उन्हें प्रकाशित कराया। इसके सिवाय आपने संस्कृत, प्राकृत, अर्द्धमागधी, आगम, न्याय, धर्म शास्त्र, हिन्दी, नीति और कानून विषयक पुस्तकें भी प्रकाशित कीं। संवत् १९९४ में आपने 'श्री ज्ञानोपदेश इकावनी' की रचना की, जो संवत्

१९९८ में पुष्प नं० ९९ से प्रकाशित हुई।

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह प्रथम भाग सं० १९९६ में तैयार कराया। संवत् १९९७ में एक "पुस्तक प्रकाशन-समिति" बनाई गई। जिस में निम्न पदाधिकारी थेः—

अध्यक्ष—श्री दानवीर सेठ भैरोदानजी सेठिया।

मंत्री—श्री जेठमलजी सेठिया।

उपमंत्री—श्री माणकचंदजी सेठिया "साहित्य-भूषण"।

## लेखक—मण्डल

१ श्री इन्द्रचंदजी शास्त्री M. A शास्त्राचार्य, न्याय तीर्थ, वेदान्त वारिधि।

२ श्री श्यामलालजी जैन एम. ए. ( हिन्दी, अंग्रेजी ), न्याय-तीर्थ, विशारद।

३ श्री घेवरचंदजी बांठिया "वीरपुत्र" सिद्धान्त शास्त्री, न्याय व्याकरण तीर्थ, संकेत-लिपि-विशारद।

४ रोशनलाल चपलोत, वकील।

इस समिति ने सं० २००१ तक बोल संग्रह के आठ भाग तैयार किये।

सं० २००२ से अब तक श्री घेवरचंदजी बांठिया संशोधन, सम्पादन, अनुवादन और लेखन आदि कार्य कर रहे हैं।

इनके सिवाय इस वृद्धावस्था में भी आपने निरंतर सं० १९९६ से पांच वर्ष तक अथक परिश्रम कर अपूर्व लगन के साथ जैन सिद्धान्त बोल संग्रह के आठ भाग, सोलह सती,

आर्हत प्रवचन और जैन दर्शन ग्रंथ तैयार करा कर प्रकाशित कराये।

सं० २००२ में श्री दशवैकालिक सूत्र अन्वय सहित शब्दार्थ व संक्षिप्त भावार्थ सहित निर्माण करा कर प्रकाशित किया। आपकी ज्ञान पिपासा एवं ज्ञान प्रचार की भावना के फल स्वरूप संस्था से १११ पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं।

इनके सिवाय उत्तराध्ययन एवं आचारांग प्रथम खण्ड मूल शब्दार्थ, अन्वयार्थ तथा संक्षिप्त भावार्थ सहित संवत् २००४ में तैयार कराये हैं जो शीघ्र ही प्रकाशित होने वाले हैं।

आपकी दानवीरता एवं समाज तथा धर्म की सेवा का सम्मान कर सन् १९२६ में अखिल भारतवर्षीय श्री श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन कान्फ्रेन्स के कार्यकर्ताओं ने आपको कान्फरन्स के बम्बई में होने वाले सप्तम अधिवेशन का सभापति चुना। कान्फरन्स का यह अधिवेशन बड़ा शानदार और सफल हुआ। आपकी दानशीलता के प्रभाव से उस अधिवेशन में एक लाख से अधिक फण्ड इकट्ठा हुआ।

समाज और धर्म की सेवा के साथ आपने बीकानेर नगर और राज्य की भी सेवा की। लगभग दश वर्ष तक आप बीकानेर म्यूनिसिपल बोर्ड के कमिश्नर रहे। सन् १९२९ में सब से पहले जनता में से आप ही सर्व सम्मति से बोर्ड के वाइस प्रेसिडेन्ट चुने गये। सन् १९३१ में राज्य ने आपको ऑनरेरी मजिस्ट्रेट बनाया। लगभग सवा दो वर्ष तक आप बेंच ऑफ ऑनरेरी मजिस्ट्रेट्स में कार्य करते रहे। आपके फैसल किये हुए मामलों की प्रायः अपीलें हुई ही नहीं, यदि दो एक हुई भी तो अपीलेंट कोर्ट में भी आप ही की राय

बहाल रही। इससे आपकी नीर-क्षीर विवेकिनी न्यायबुद्धि का सहज ही अन्दाज हो जाता है। सन् १९३८ में म्यूनिसिपल बोर्ड की ओर से आप बीकानेर लेजिस्लेटिव एसेम्बली के सदस्य चुने गये। निस्स्वार्थभाव से बीकानेर की जनता की सेवा कर आप उसके कितने विश्वस्त एवं प्रिय बन गये, यह इससे स्पष्ट है।

सन् १९३० में संयोगवश सेठियाजी को पुनः व्यवसाय-क्षेत्र में प्रवेश करना पड़ा। बीकानेर में बिजली की शक्ति से चलने वाला ऊन की गाँठें बाँधने का एक प्रेस बिकाऊ था। योग्य कार्यकर्ताओं के अभाव से वह बन्द पड़ा था। प्रेस के मालिक उसे चला न सके थे। क्रियात्मक शिक्षा देकर अपने पुत्रों को व्यापार-व्यवसाय में कुशल बनाने के उद्देश्य से आपने उक्त प्रेस खरीद लिया। आपने प्रेस को एवं बीकानेर के ऊन के व्यापार को उन्नति देने का निश्चय किया। प्रेस के अहाते में आपने इमारतें, गोदाम और मकानात बनवाये और व्यापारियों के लिये सभी सहूलियतें प्रस्तुत की। आपने कमीशन पर व्यापारियों का खरीद फरोख्त का काम भुगताना, आर्डर सप्लाई एवं यहाँ से सीधा विलायत में माल चढ़ाने का काम शुरू किया। माल पर पेशगी रकम देकर भी आपने व्यापारियों को प्रोत्साहित किया। आपने प्रयत्न करके व्यापारियों के हक में राज्य एवं बीकानेर स्टेट रेल्वे से सुविधाएँ प्राप्त कीं। सभी प्रकार की सुविधाओं के होने से बीकानेर राज्य एवं बाहर के व्यापारी यहाँ काफी तादाद मे आने लगे। ऊन का कारबार करने वाली बड़ी बड़ी कम्पनियाँ भी यहाँ अपने कर्मचारी रखने लगीं। इस प्रकार उत्तरोत्तर प्रेस का काम बढ़ने लगा। सन् १९३४ में आपने ऊन

के काँटों से ऊन निकालने के लिये ऊल बरिंग फेक्टरी ( Wool Burring Factory ) खरीदी। इस प्रकार कुछ ही वर्षों में आपकी लगन और परिश्रम ने आपके संकल्प को कार्य रूप में परिणत कर दिया। आज ऊन प्रेस सन् १९३० के ऊन प्रेस से कुछ और ही है। यहाँ सैंकड़ों मजदूर लगते हैं और हजारों मन ऊन का व्यापार होता है। हजारों गाँठे बँधती हैं और अमेरिका व लीवरपुल आदि को जाती हैं।

सेठ साहब की धार्मिकता एवं परोपकार-भावना के फलस्वरूप ऊन प्रेस में भी गाय, गोधों के घास एवं कबूतरों के चुगे के लिये, होमियोपैथिक एवं आयुर्वेदिक औषधियो के लिये तथा साधारण सहायता आदि के लिये पृथक् पृथक् फंड कायम किये हुए हैं और सभी में अलग अलग रकम जमा कराई हुई है। रकम के व्याज की आयं से उपरोक्त सभी कार्य नियमित रूप से चल रहे हैं।

इस प्रकार ऊन प्रेस को सब भाँति समुन्नत कर सेठ साहेब ने उसे अपने सुयोग्य पुत्र श्री लहरचंदजी, जुगराजजी और ज्ञानपालजी के हाथ सौंप दिया है एवं आप व्यापार व्यवसाय से सर्वथा निवृत्त हो, धर्मध्यान में संलग्न हैं। पिछले नौ वर्षों से धार्मिक साहित्य पढना, सुनना और तैयार करवाना ही आपका कार्यक्रम रहा है और अब भी आपका समय इसी प्रकार की धर्म सेवा में व्यतीत हो रहा है।

परिवार की दृष्टि से सेठ साहब जैसे भाग्यशाली विरले ही मिलते हैं। आप के पाँच पुत्र हैं। सभी शिक्षित, संस्कृत एवं व्यापारकुशल हैं। सभी जुदे किये हुए हैं एवं जुदे २ व्यापार व्यवसाय में लगे हुए हैं। पाँचों पुत्र सेठजी के

आज्ञानुवर्ती हैं एवं सभी भाइयों में परस्पर सराहनीय प्रेम है। यही नहीं आपके पौत्र, प्रपौत्र, पौत्री और प्रपौत्री हैं। सेठजी के दो पुत्रियों में से छोटी पुत्री मौजूद है एवं दोहिते और दोहितियाँ हैं तथा प्रदोहिते प्रदोहिती हैं।

सेठजी सफल व्यापारी, समाज और राज्य में प्रतिष्ठा प्राप्त, बड़े परिवार के नेता एवं सम्पन्न व्यक्ति हैं। आप दानवीर और परोपकारपरायण हैं। धर्म और परोपकार के कार्यों में आपने उदारता के साथ धन ही नहीं वहाया किन्तु तन और मन का योग भी आपने दिया है। वचपन में माता और बड़ी वहिनों से धार्मिक संस्कार प्राप्त करने वाले एवं धर्म-स्थान में शिक्षा का श्रीगणेश करने वाले सेठ साहेव की प्रवृत्ति सांसारिक कार्यों के वीच रहते हुए भी सदा धार्मिक रही है। सांसारिक वैभव में जलकमलवत् निर्लिप्त रह कर आपने नाम से ही नहीं, कर्म से भी धर्मचन्द का पुत्र होना सिद्ध किया है। आपने वचपन में ही पूज्य श्री हुक्मीचन्द जी महाराज की सम्प्रदाय के मुनि श्री केवलचन्द जी महाराज से धर्म श्रद्धा ग्रहण की और जमीकंद का जाव जीव त्याग किया। आप गुणों के ही पुजारी हैं। पंच महाव्रतधारी निर्मल आचार वाले सभी साधु आपके लिए वन्दनीय हैं। आपको चाय, भंग, तमाखू, अफीम आदि के सेवन का व्यसन नहीं है एवं सात व्यसनों का आपके त्याग है तथा रात्रिभोजन का भी आपके नियम है। अंगूठी पच्चक्खाण तो वहुत वर्षों से है। आपने श्रावक के वारह व्रत धारण किये हैं और जीवन के पिछले वर्षों में आपने सपत्नीक शीलव्रत भी धारण किया है। संवत् २००५ में आपने निम्न त्याग किये हैं:—

( १ ) ऊन प्रेस बिल्डिंगस् बीकानेर ( आपके निवास स्थान ) से १-१ कोस-उपरान्त चारों दिशाओं में स्वेच्छा काया से जाने का त्याग।

( २ ) स्वयं व्यापार धन्धा करने का त्याग।

( ३ ) कमठाणा आदि आरम्भ का त्याग।

( ४ ) क्रमशः आपने पुद्गलों पर से ममता उतारते उतारते अपनी नेश्राय में केवल नाम मात्र के पुद्गल रखे हैं। ग्रहण किये हुए त्याग प्रत्याख्यान आप दृढ़ता के साथ पालन करते रहे हैं।

आपकी सब से बड़ी विशेषता यह है कि आप स्वनिर्मित हैं। आप सदा स्वावलम्बी, साहसी, अध्यवसायशील एवं कर्मठ रहे हैं। सभी प्रकार से सम्पन्न होकर भी आप सर्वथा निरभिमान हैं। 'सादा जीवन और उच्च विचार' इस महान् सिद्धान्त को आपने जीवन में कार्य रूप दिया है। आपका चरित्र पवित्र एवं अनुकरणीय है। आप में परमहंसों का सा त्याग, साधुओं का सा कर्मसंन्यास और वीरों की सी कर्मनिष्ठा है। आपने क्या नहीं किया और क्या नहीं पाया परन्तु सांसारिक विभूति के मोह बन्धन में आपने अपने को कभी नहीं बाँधा। आपके इन्हीं गुणों से प्रभावित होकर जैन गुरुकुल शिक्षण संघ, ब्यावर ने आपको 'धर्म भूषण' की उपाधि से विभूषित किया है। यह उपाधि सब तरह से आप जैसे महापुरुष को शोभा देती है।

ता० २०-७-१९४७ तदनुसार प्रथम श्रावण सुदी ३ संवत् २००४ वि० को 'श्री श्वेताम्बर साधुमार्गी जैन हितकारिणी संस्था' बीकानेर के सदस्य एवं कर्मचारीगण ने आपको आपकी

२० वर्ष तक उक्त संस्था की निःस्वार्थ सेवा करने के उपलक्ष्य में हार्दिक अभिनंदन-पत्र अर्पित किया।

संवत् २००५ में बोल संग्रह की प्रथमावृत्ति समाप्त होने आई परन्तु इसके लिए जनता की मांग बढती ही जा रही थी। इस लिये आपने परिश्रमपूर्वक शंकाशील स्थानों का मान्य विद्वानों से निर्णय मंगवा कर संशोधन करवाया और बोल संग्रह के आठों भाग, प्रतिक्रमण, जैनागम तत्त्व दीपिका आदि ग्रन्थों का संशोधन हुआ। कई भागों की द्वितीयावृत्ति छप गई। शेष प्रकाशित हो रहे हैं।

परमात्मा से हमारी यही प्रार्थना है कि आप चिरायु हों।

उदयपुर ( राजस्थान )

रोशनलाल जैन
बी.ए., एल एल. बी.,
न्याय-काव्य-सिद्धान्ततीर्थ, विशारद,
वकील-हाई कोर्ट



# श्री सेठियावंशवृत्तः

बीकानेरे शुभे राज्ये, मरोः मस्तकमण्डने ।
आसीत् कस्तूरिया नामा, ग्रामो धर्मविदां खनिः ॥ १ ॥
कस्तूरीव समं विश्वं, यशोगन्धेन पूरयन् ।
सेठियावंशवृत्तोऽयम्, कुरुतेऽन्वर्थनामकम् ॥ २ ॥
तस्मिन्कुले महातेजाः, धार्मिकः कुलदीपकः ।
सेठसूरजमल्लोऽभूत्, यशस्वी स्फीतकीर्तिमान् ॥ ३ ॥
तदन्वये धर्मचन्द्रः श्रेष्ठी धर्मरतोऽभवत् ।
आत्मजास्तस्य धर्मस्य, चत्वार इव हेतवः ॥ ४ ॥
जाताः प्रतापमल्लोऽथ, अग्रचन्द्रः सुधीवरः ।
भैरोदानो वदान्यश्च, हजारीमल्ल इत्यपि ॥ ५ ॥
श्रमणोपासकाः सर्वे, धर्मप्राणाः गुणप्रियाः ।
गुणरत्नाकराः नूनं, चत्वारस्तोयराशयः ॥ ६ ॥
पूज्यश्रीहुक्मचन्द्रस्य, सिंहासनमुपेयुषः ।
श्रीलालाचार्यवर्यस्य, भक्ताः गौरवशालिनः ॥ ७ ॥
श्रीलालानन्तरं सर्वे, तत्पट्टसुशोभिनः ।
श्रीमतो ज्वाहिराचार्यान्, तेजोराशीन् प्रपेदिरे ॥ ८ ॥
हजारीमल्लपत्नी तु, श्रीरत्नकुंवराह्वया ।
बाल्यादेव विरक्तासीत्, संसारैश्वर्यभोगतः ॥ ९ ॥
बाणरसनिधीन्दौ सा, पत्यौ प्राप्ते सुरालयम् ।
श्रीलालाचार्यवर्येभ्यः, दीक्षां जग्राह साधवीम् ॥ १० ॥
श्रीमानकुंवरार्यायाः, अन्तेवासिन्यभूत्तदा ।
रंगूजीसम्प्रदाये च, जाता मोक्षाभिलाषिणी ॥ ११ ॥
आनन्दकुंवराख्यायाः, प्रवर्तिन्याः सुशासने ।
धर्ममाराधयन्ती या, सच्चारित्रपरायणा ॥ १२ ॥

अद्यापि पूर्णवैराग्या, धर्मे दृढतराधिका।
चरन्ती व्रतिनां वृत्तिं, पूर्णोत्साहा विराजते ॥ १३ ॥
श्रीमत्प्रतापमल्लस्य, सञ्जातास्तनयास्त्रयः।
ज्येष्ठः सुगुणचन्द्राख्यः, हीरालालश्च मध्यमः ॥ १४ ॥
कनीयांश्चन्दनमलः, गुणवन्तो विचक्षणाः।
यौवने एव सर्वे ते, कालधर्ममुपागताः ॥ १५ ॥
तिस्रः कन्यास्तथा जाताः, सुशीलाः सद्गुणाश्रयाः।
तक्खूबाई प्रधानाऽऽसीत्, सुगुणीबाइ मध्यमा ॥ १६ ॥
मानबाई तृतीयाऽभूत्, धर्माराधनतत्पराः।
व्यूढाः शुद्धे कुले सर्वाः, प्रजावत्यः दिवं गताः ॥ १७ ॥
श्रीमद्भैरवदानस्य, षट् पुत्रा विजज्ञिरे।
षड्दर्शनीवाध्यात्मस्य, आधाराः कुलदीपनाः ॥ १८ ॥
द्वे कन्ये च तथाभूताम्, एका ज्येष्ठा समेष्वभूत्।
'वसन्तबाई' त्याख्याना, वंशयुग्मप्रमोदिनी ॥ १९ ॥
ज्येष्ठमल्लः गुणैर्ज्येष्ठः, विनीतो धार्मिकः सुधीः।
श्रीमदगरचन्द्रस्य, दत्तकत्वमवाप यः ॥ २० ॥
पानमल्लः कलाविज्ञः, जातस्तदनु नीतिविद्।
ततो लहरचन्द्रोऽभूत्, राजनीतिपटुर्महान् ॥ २१ ॥
उदेकर्णो दिवं प्राप्तः, युवैव कालधर्मतः।
युगराजस्ततो जातः, व्यापारेऽतिविचक्षणः ॥ २२ ॥
ज्ञानपालः रसाभिज्ञः, काव्यसाहित्ययोः पटुः।
स्वयं कर्त्ता सुकाव्यानां, विद्वत्सेवी कविप्रियः ॥ २३ ॥
मोहिनी आत्मनसां, 'मोहिनीबाइ' नामिका।
सञ्जाता शोभना कन्या, शौचशीलगुणान्विता ॥ २४ ॥
श्रीमतो ज्येष्ठमल्लस्य, चत्वारस्तनयास्तथा।
एका कन्या कनिष्ठाऽभूत्, गृहलक्ष्मीव शोभना ॥ २५ ॥

माणिकचन्द्र आत्मार्थी, जातो माणिक्यदीप्तिमान् ।
श्रीमच्चन्दनमल्लस्य, धर्मपत्नी गुणालयम् ॥ २६ ॥
पत्युर्नामार्थिनी लेभे, दत्तकं यं शुभाशया ।
केसरीचन्द्रनामाऽभूत्, ततः स्वातन्त्र्यप्रीतिमान् ॥ २७ ॥
भद्रो मोहनलालोऽभूत, यशकर्णः सुबुद्धिमान् ।
प्रखरप्रतिभायुक्तः, पुण्यशीलोऽपि बालकः ॥ २८ ॥
शैशवे निहतिं नीतः, लुब्धेनाकार्यकारिणा ।
ततः स्वर्णलता जाता, ज्योत्स्नेव कुलदीपिनी ॥ २६ ॥
पानमल्लसुतः श्रीमान्, भँवरलालापराह्वयः ।
जातः कुन्दनमल्लाख्यः, ज्येष्ठः पौत्रोऽस्ति यः कुले ॥ ३० ॥
तत्सुतोऽस्ति रवीन्द्राख्यः, प्रपौत्रः कुलतारकः ।
जीयाद्यथा रविर्भाति, भूमिमण्डलदीपकः ॥ ३१ ॥
श्रीमल्लहरचन्द्रस्य, क्षेमचन्द्राभिधः सुतः ।
विद्याविनयसम्पन्नः, चित्रलेखा च नन्दिनी ॥ ३२ ॥
श्रीमद्भैरवदानस्तु, पुरुषार्थे भगीरथः ।
दाने कर्णो दृढो धर्मे, न्याये मेरुरिव स्थिरः ॥ ३३ ॥
शैशवेऽधीतविद्यो यः, युवा धनमुपार्जयन् ।
निजबाहुबलेनैव, संजातः कोटयधीश्वरः ॥ ३४ ॥
संसारासारतां बुद्ध्वा, उदेकर्णावसानतः ।
परमार्थे मनश्चक्रे, दाने ध्याने स धार्मिके ॥ ३५ ॥
श्रीमानग्रचन्द्रश्च, जीवनस्यान्तिमे क्षणे ।
परलोकस्य यात्रायां, किञ्चिद्दातुं मतिं न्यधात् ॥ ३६ ॥
उभौ कृत्वा मनो दाने, पञ्चलक्षमितं धनम् ।
ध्रुवकोशं विधायाथ, स्थायिनीं पारमार्थिकीम् ॥ ३७ ॥
स्थापयामासतुः संस्थाम्, धर्मस्योन्नतये तथा ।
शुभशिक्षाप्रचाराय, सेवायै जिनधर्मिणाम् ॥ ३८ ॥

साहित्यस्य प्रसाराय, धर्मजागरणाय च ।
समाजे प्रौढविदुषां, पूरणाय क्षतिं तथा ॥ ३९ ॥
पुण्यप्रतापतेजोऽब्धिः, गंगासिंहो नृपाग्रणीः ।
शासको मारवाडस्य, प्रजाया अतिवल्लभः ॥ ४० ॥
तस्यैव छत्रछायायां, लोकानामुपकारकः ।
जैनोद्यानस्य वृक्षोऽयम्, फलछायासमन्वितः ॥ ४१ ॥
वर्द्धतां फलतां शश्वत्, यावच्चन्द्रदिवाकरौ ।
वर्द्धमानजिनेशस्य, भक्तः शक्तः सदा सुखी ॥ ४२ ॥

पञ्चापाभिजनोऽधिकाशि निवसन् यो विश्वविद्यालये ।
शास्त्राचार्य्यपदं तथान्यपदवीः सन्मानितः प्राप्तवान् ॥
सिद्धयङ्काङ्कविधौ कुजे शुभदिने शाश्वत्तृतीयातिथौ ।
सोऽयं निर्मितवान् प्रशस्तिपटली"मिन्द्रः" गुणैः प्रेरितः ॥ १॥
सेठियास्थापिते पीठे, प्रथमः पादपोऽस्ति यः ।
वर्द्धितः पुष्पितस्तत्र, प्रथमं फलमवाप्तवान् ॥ २ ॥
श्रीमद्भैरवदानस्य, पुण्ययोः पादपद्मयोः ।
पुष्पाञ्जलिं विनीतः सन्, 'इन्द्रचन्द्रः' प्रयच्छति ॥ ३ ॥

अक्षय तृतीया
१९९८
वीकानेरनगरम

इन्द्रचन्द्रः शास्त्री,
वेदान्तवारिधिः, शास्त्राचार्यः,
न्यायतीर्थः, B. A




पंक्ति १—माणकचन्द, केशरीचन्द, जुगराज, कुनणमल । पंक्ति २—लहरचन्द, जेठमल, भैरोदानजी, पानमल, ज्ञानपाल ।
पंक्ति ३—मोहनलाल, गोगलता, खेमचन्द ।

# श्रीमान् सेठ धर्मचन्दजी सेठिया का वंश।

श्रीमान् सेठ धर्मचन्दजी के चार पुत्र और पाँच पुत्रियाँ हुईं। उनके नाम—श्री प्रतापचन्दजी, श्री अगरचन्दजी, श्री भैरोदानजी, श्री हजारीमलजी, चाँदाबाई, घमाबाई, पन्नीबाई, मीराबाई और डूगीबाई। श्रीमान् प्रतापचन्दजी के तीन पुत्रियाँ और तीन पुत्र हुए। उनके नाम–तक्खुबाई, सुगनीबाई, मानबाई। सुगनचन्दजी, हीरालालजी, चन्दनमलजी। इन तीनों के कोई संतान न हुई। इन तीनों का तरुणावस्था में ही स्वर्गवास हो गया। श्रीमान् चन्दनमलजी की धर्मपत्नी अभी मौजूद है। उन्होंने श्रीमान् जेठमलजी सेठिया के ज्येष्ठ पुत्र श्री माणकचन्दजी को गोद लिया।

श्रीमान् अगरचन्दजी के कोई सन्तान न हुई। उन्होंने अपने लघुभ्राता श्रीमान् भैरोदानजी के ज्येष्ठ पुत्र श्री जेठमलजी को गोद लिया।

श्रीमान् भैरोदानजी के ६ पुत्र और दो पुत्रियाँ हुईं। वे इस प्रकार हैं–१ वसंतकुंवरबाई, २ जेठमलजी, ३ पानमलजी, ४ लहरचन्दजी, ५ उदयचन्दजी, ६ जुगराजजी, ७ ज्ञानपालजी, और ८ मोहिनीबाई। संवत् १९९६ मिति कार्ती सुद ९ को वसन्तकुंवर बाई का स्वर्गवास हो गया। उनके दो पुत्र और तीन पुत्रियाँ और पोते, दोहिते और दोहित्ती हैं।

श्रीमान् जेठमलजी के चार पुत्र और एक पुत्री हुई। उनके नाम–माणकचन्दजी, केशरीचन्दजी, मोहनलालजी, जसकरणजी और स्वर्णलताबाई। संवत् १९९४ में केवल आठ वर्ष की अवस्था में ही जसकरणजी का स्वर्गवास हो गया। श्री माणक

चन्दजी के इस समय एक पुत्र कुसुमकुमार और एक पुत्री आशालता है। स्वर्णलताबाई के इस समय दो पुत्र हैं।

श्रीमान् पानमलजी के इस समय एक पुत्र श्री कुन्दनमलजी (भंवरलालजी) हैं। कुन्दनमलजी के एक पुत्र रविकुमार और दो पुत्री एक लीला और एक सुशीला है।

श्रीमान् लहरचन्दजी के इस समय एक पुत्र श्री खेमचन्दजी और एक पुत्री चित्ररेखा हैं। खेमचन्दजी के एक पुत्री और चित्ररेखा बाई के एक पुत्री इस समय हैं

संवत् १९७९ में श्रीमान् उदयचन्दजी का केवल १५ वर्ष की अवस्था में ही स्वर्गवास हो गया। उनके स्वर्गवास के पश्चात् करीब १६ महीनों के बाद उनकी धर्मपत्नी का भी स्वर्गवास हो गया

श्रीमान् जुगराजजी के इस समय एक पुत्र श्री चेतनकुमार है। बाबू ज्ञानपालजी अभी अविवाहित हैं।

मोहिनी बाई के इस समय दो पुत्र और तीन पुत्रियाँ हैं।

श्रीमान् भैरोदानजी से छोटे भाई श्रीमान् हजारीमलजी थे। उनका स्वर्गवास युवावस्था में ही हो गया। उनकी धर्मपत्नी श्री रत्नकुंवरजी को बचपन से ही धर्म के प्रति विशेष रुचि एवं प्रेम था। संवत् १९३६ में केवल छः वर्ष की अवस्था में आपने रतलाम में पूज्य श्री उदयसागरजी महाराज के पास सम्यक्त्व ग्रहण की थी। पति का स्वर्गवास हो जाने पर धर्म के प्रति आपकी रुचि और भी तीव्र हो गई। आपको संसार की असारता का अनुभव हुआ और

वैराग्य भावना जागृत होगई। संवत् १९६५ में समस्त सांसारिक वैभवों का त्याग कर श्रीमज्जैनाचार्य पूज्यश्री श्रीलालजी महाराज के पास श्रीरंगूजी महाराज की सम्प्रदाय में श्री मैनाजी महाराज की नेश्राय में पूर्ण वैराग्य के साथ दीक्षा अंगीकार की। ४० साल हुए आप पूर्ण उत्साह के साथ संयम का पालन करती हुई आत्म कल्याण की साधना में अग्रसर हो रही हैं।

विक्रम सं० २००५
ज्ञान पंचमी।



# श्री सेठिया वंशावली

## ( दोहे )

(१) सुन्दर भारतवर्ष में, क्षत्रिय कुल का राज।
जिन के शासन से सदा, हुआ सुखद[1] जगकाज ॥
(२) ज्ञाति वहाँ विख्यात पुनि, पँचवारा[2] जेहि काल।
तहँ जन्मे शुभ समय में, उदयादित भूपाल ॥
(३) शुद्ध तत्त्व की खोज में, जो रत रहे हमेश।
उनके पुण्य प्रताप से, मिले गुरु ज्ञानेश[3] ॥
(४) रत्न प्रभ सूरीश की, हो शिक्षा में लीन।
शैव धर्म को त्याग कर, जैन धर्म को लीन ॥
(५) दो सौ बाईस वर्ष में, विक्रम नृप के बाद।
धर्म भूमि शुभ ओसिया, नगर किया आबाद ॥
(६) संवत आया चार सौ, तेहि पर पुनि छत्तीश।
नृप वंशज तज कर चले, ओसिय[4] नगर पुरीश ॥
(७) ग्राम जहाँ शुभ रणथमण, देश सुखद गुजरात।
निवसे जाय वहाँ सभी, जहँ के जन शुभ गात ॥
(८) संवत आया पांच सौ, पुनि इग्यारह वर्ष।
भाव नगर में जा बसे, नृप वंशज सह हर्ष ॥
(९) शुभ संवत जब सात सौ, और अधिक अड़तीश।
शत्रुञ्जय में जा बसे, तीर्थराज की दीश ॥
(१०) संवत आया आठ सौ, और अधिक दशकेर[5]।
आये बसने के लिए, मारवाड़ भटनेर ॥

---

(१) सुखद-सुख देने वाला। (२) पँचवारा-क्षत्रियो की एक जाति।
(३) ज्ञानेश-ज्ञानी। (४) ओसिय-ओसियाँ। (५) दशकेर-दस।

(११) बारह सौ के वर्ष जब, बासठ अधिक सुपूर।
आये बसने के लिए, तिवरी जोधापूर॥
(१२) पन्द्रह सौ के बाद जब, आया सैंतालीश।
पहुँचे बीकानेर में, जहँ के बीका ईश[1]॥
(१३) बहु धन को संचय किया, नानाविध व्यापार।
कुछ ही दिन में हो गये, धनिकन में सरदार॥
(१४) पुनि सोलह सौ वर्ष जब, बासठ अधिक सुपूर।
धन धामादि समृद्धि से, बढे तहाँ भरपूर॥
(१५) हुई प्रतिष्ठा शहर में, कीर्त्ति बढी परदेश।
मान बढ़ा नृप चित्त में, जोधपूर के देश॥
(१६) एक समय अस आगया, उलझन का कुछ काम।
ईश इशारा पाय के, दिये गाँठ से दाम॥
(१७) तब तहँ के महराज ने, राजहितैषी जान।
सूरजमलजी को दिया, सेठ उपाधि महान॥
(१८) सूरजमलजी सेठ जो, किये नियम व्रत दान।
मूर्त्तरूप[2] से आगये, सुत हो करणीदान॥
(१९) करणीदान सुसेठ के, रामदानजी सेठ।
पुत्र हुए धनधर्म में, कभी न थे जो हेठ॥
(२०) रामदानजी सेठ के, पुत्र भूरसीचन्द।
हुए अलौकिक मूर्ति जो, निजकुल कैरवचन्द[3]॥
(२१) सुन्दर शुभ छन पायके, जगत हुआ आनन्द।
धर्म बढाने के लिए, हुए भूरसीनन्द॥
(२२) धर्मचन्द पा नाम को, किया धर्म का काम।
धर्म बढाने में लगे, छन छन आठों याम[4]॥

(१) ईश–राजा। (२) मूर्त्त रूप–साकार–शरीरधारी। (३) कैरवचन्द–कुलरूपी कुमुद के लिए चन्द्रमा के समान। (४) याम–पहर।

(२३) रखा हित अस्तित्व का, धर्मरूप धर चार।
धर्मचन्दजी सेठ के, हुए पुत्र मनु चार॥
(२४) पहले सेठ प्रतापमल, जो विनयों की खान।
आये जो सम्पर्क में, किये सदा तेहि मान॥
(२५) मनु जिनके परताप से, कृपण दोष हट दूर।
गया लुकाने के लिए, जहँ थे मानुष क्रूर॥
(२६) जो जाचक जन के लिए, दिए सदा धन दान।
अपने कष्ट भले सहे, दूजे का रख मान॥
(२७) अगरचन्दजी दूसरे, पुत्र हुए समुदार।
जिनकी गन्ध उदारता, सुरभित कुछ संसार॥
(२८) तीजे पुत्र सुसेठ श्री, जन्मे भैंरवदान।
जग में रखने के लिए, दान मान का आन॥
(२९) जिनकी एक विचित्र थी, सब बचपन की बात।
होनहार विरवान[1] के, होत चीकने पात[2]॥
(३०) था स्वभाव इनका सदा, बचपन ही के मॉय।
ना करना नहिं जानते, श्रेष्ठ कर्म के मॉय॥
(३१) जो दुर्जन से अलग रह, सज्जन से कर प्रेम।
करते थे पालन सदा, जप तप पुनि शुभ नेम॥
(३२) हुए हजारीमल्लजी, चौथे पुत्र सुजान।
विनय आदि जो सौम्य गुण, थे उनके सब प्राण॥
(३३) आज्ञा पाकर काल की, युवा अवस्था मॉय।
मृत्यु लोक तज कर गये, स्वर्ग लोक के मॉय॥
(३४) पत्नी जिनकी नेक थी, रत्न कुँवरि था नाम।
बचपन से जिसने किया, सदा धर्म का काम॥

---

(१) विरवान–वृक्ष। (२) पात–पत्ता।

(३५) उन्नीसौ छत्तीस में, आय नगर रतलाम।
ग्रहण किया सम्यक्त्व को, शुभद[१] सुखद शिवधाम ॥

(३६) पति को अन्तिम समय में, दिया ज्ञान का साज।
पतिभक्ता वनिता सदा, करती ऐसा काज ॥

(३७) जीवन साथी भर्तृ[२] के, स्वर्ग गमन के बाद।
बढी भावना धर्म की, भूल गई विस्माद[३] ॥

(३८) इस असार संसार में, रहा न तनिक सनेह।
मनु विराग धर रूप को, आया नर के देह ॥

(३९) पूर्व पुण्य के योग से, जगा धर्म परिणाम।
व्रतादान[४] के हेतु से, पहुँची गुरु के धाम ॥

(४०) पूज्य श्री श्रीलाल जी, महाराज के पास।
रंगूजी महाराज की, संप्रदाय जहँ खास ॥

(४१) श्री मैनाजी थी जहाँ, साध्वी शुभ गुण खान।
रत्नत्रय[५] आराधना, पुनि संयम जेहि प्रान ॥

(४२) उन्नीसों पंच साठ में, सभी विभव को त्याग।
मैनाजी के पास में, बनी व्रती[६] सविराग ॥

(४३) दो हजार पुनि पाँच अब, संवत का है मान[७]।
दीक्षा वर्ष हुआ अभी, चालिस वर्ष प्रमान ॥

(४४) जरा[८] अवस्था है अभी, नहिं संयम कुछ खाम।
संयम की आराधना, करती आठों याम ॥

---

(१) शुभद–शुभदायक। (२) भर्तृ–पति। (३) विस्माद–महान् शोक। (४) व्रतादान–दीक्षा (व्रत) ग्रहण करना। (५) रत्नत्रय–ज्ञान, दर्शन, चारित्र। (६) व्रती–व्रत ग्रहण किया हुआ। (७) मान–प्रमाण (८) जरा–बुढापा।

(४५) धरमचन्दजी सेठ के, ये सब चारों पुत्र।
सभी धुरन्धर धर्म के, सभी धर्म के सुत्र[१] ॥
(४६) इन में भैरवदानजी, अब भी है मौजूद।
उम्र तयासी वर्ष की, मूर्त्त[२] पुण्य जिमि खूद ॥
(४७) सुत पौत्रादि अनेक हैं, सभी योग्य हर तौर।
दिखलाते हैं प्रेम को, सभी धर्म के ठौर ॥
(४८) सभी परस्पर प्रेम से, रहते अपने धाम।
शुभ सुन्दर व्यापार से, करते अपने काम ॥
(४९) ऐसे सुत पौत्रादि सह, दानी भैरवदान।
श्रावक व्रत पालन करें, आगम का रख मान ॥
(५०) दो हजार पुनि पांच अब, विक्रम संवत् जाय।
ये बातें लीखी गई, बिकानेर के मॉय ॥
(५१) जगती जल जब तक रहे, सूर्य देव का पेय[३]।
वंश वृक्ष यह सेठिया, नित्य नये फल देय ॥

---

(१) सुत्र—रक्षक। (२) मूर्त्त—शरीरधारी। (३) पेय—पीने योग्य।



# बारह भावना ( दोहे )

## (१) अनित्य भावना।

(१) काया कञ्चन कामिनी, विषय भोग सब जोय।
क्षणभङ्गुर[१] संसार में, रहि न सके थिर कोय॥
(२) जेती वस्तु जहान[२] में, छिन छिन पलटा खाय।
जो दिखती हैं भोर मे, सो संध्या में नाय॥
(३) इस जग में कोई कहीं, वस्तु न ऐसी खास।
जिसमें हरदम के लिए, किया जाय विश्वास॥
(४) लक्ष्मी संध्या की छटा, यौवन जल का फेन।
राजत[३] अक्षिनिमेष[४] तक, जाया भ्रात बहेन॥

## (२) अशरण भावना।

(५) मात पिता सुत भामिनी,[५] अरु जेप्रिय परिवार।
काल-व्याघ्र[६] के गाल से, कोउ न राखनहार॥
(६) धर्म एक ही जगत में, शरणागत प्रतिपाल।
तेहि बिन रक्षा को करे, काल चक्र के जाल॥

## (३) संसार भावना।

(७) लेकर गर्भारम्भ से, देह त्याग पर्यन्त।
जगत जीव सब दुःख से, पीड़ित हैं हा हन्त[७]॥
(८) कहीं कष्ट अतिवृष्टि से, कहिं वर्षा बिनु हाय।
दुःख भरा इस लोक में, शान्ति नहीं कहिं पाय॥

---

१ क्षणभङ्गुर–नाशवान्। २ जहान–संसार। ३ राजत–ठहरता। ४ अक्षिनिमेष–क्षणमात्र। ५ भामिनी–स्त्री। ६ काल व्याघ्र–मृत्यु रूपी सिंह ७ हन्त–खेद

(९) रंगमञ्च[1] यह जगत है, कर्म खिलावन हार।
नाना रूप बनाय के, चेतन खेलन हार॥
(१०) कभी जीव माता बना, पिता पुत्र फिर नार।
भाई भगिनी बन गया, यह विचित्र संसार॥
(११) यह संसार असार है, लेश न इसमें सार।
भटका जीव अनादि से, पाया दुःख अपार॥

## (४) एकत्व भावना।

(१२) जीव अकेला जनमता, मरे अकेला होय।
कर्मों का संचय करे, सुख दुख भोगे सोय॥
(१३) सभी कुटुम्बी हर्ष से, धन भोगें मन लाय।
जीव अकेला कर्म का, अपराधी बन जाय॥
(१४) जीव अकेला स्वर्ग सुख, भोगे अति हर्षाय।
नरकादि दुख एकला, भोगत पुनि पछताय॥
(१५) तन त्यागे जग जात जो, रहे न सँग छिन एक।
किया कर्म लेकर चला, पर भव प्राणी एक॥

## (५) अन्यत्व (परपक्ष) भावना।

(१६) जीव जुदा काया जुदी, काया जीव न एक।
क्षणभङ्गुर यह काय है, जीव नित्य पुनि एक॥
(१७) काया पुद्गल-पिंड है, चेतन ज्ञान सरूप।
यह शरीर पुनि मूर्त्त है, जीव अमूर्त्त अनूप[2]॥
(१८) जीव अनादी काल से, सहता योग वियोग।
कभी किसी से बिछड़ता, कभी किसी से योग॥

---

१ रंगमञ्च—खेलने की जगह। २ अनूप—उपमा रहित।

(१६) जितनी वस्तु जहान में, वे सब हैं परकीय[१]।
इनसे ममता त्याग कर, ध्यावो आत्मस्वकीय[२] ॥

## (६) अशुचि भावना।

(२०) घृणित वस्तु संयोग से, हुई काय तैयार।
अशुचि वस्तु से है बढ़ी माता गर्भागार[३] ॥
(२१) उत्तम सुन्दर सरस भी, होय भले आहार।
जाकर अन्दर काय के, अशुचि होत तैयार ॥
(२२) नेत्रादिक नव द्वार से, झरता मैल हमेश।
निर्मल यह नहिं बनि सके, करिये यत्न अशेष[४] ॥
(२३) हाड मांस का पींजरा, ढँका चामडी माय।
भरी असह दुर्गन्ध से, महाघृणित यह काय ॥

## (७) आश्रव भावना।

(२४) मन वच तन के शुभ अशुभ, योगों से जो जोय।
गहे शुभा शुभ कर्म को, आश्रव जानो सोय ॥
(२५) एकेन्द्रिय आधीन हो, मृग खोते निज गात।
पञ्चेन्द्रिय आधीन जो, फिर उनकी क्या बात ॥

## (८) संवर भावना।

(२६) जिस व्रत के स्वीकार से, आश्रव की सब आय।
रुक जाती तत्काल ही, वह संवर कहलाय ॥
(२७) डूब बटोही[५] जांय वे, छिद्र तरी[६] चढ जांय।
बन्द करें जब छिद्र को, सुख से वे तरि जांय ॥

---

१ परकीय–पराई। २ आत्म स्वकीय–अपनी। ३ गर्भागार–गर्भ मे।
४ अशेष–सम्पूर्ण। ५ बटोही–यात्री। ६ तरी–नाव।

(२८) आश्रव से जिस कर्म की, होती छिन छिन आय ।
जो रोके उन सबन को, संवर द्रव्य कहाय ॥
(२९) भव हेतुक सब कर्म का, मन से सच्चा त्याग ।
भावरूप संवर वही; अस[1] मुनियों की वाग[2] ॥

## (९) निर्जरा भावना ।

(३०) जग का कारण भूत जो, कर्मों का सन्तान ।
उसका क्षय है निर्जरा, मुनिजन का अस मान ॥
(३१) जिमि सोने के मैल को, आग साफ करि देत ।
तिमि तप रूपी आग भी, आत्म शुद्धि करि देत ॥
(३२) पाप पहाड़ों के लिए, है यह वज्र स्वरूप ।
पाप रूप घन[3] के लिए, है यह आंधी रूप ॥
(३३) इस तप के परभाव से, पापों का कर नाश ।
बहुत जनों ने है किया, अविचल[4] शिवपुर[5] वास ॥

## (१०) लोक स्वरूप भावना ।

(३४) इस जग के संस्थान का, करना सदा विचार ।
लोक भावना है यही, धर्म बढ़ावन हार ॥
(३५) लोक भावना के किये, तत्त्वज्ञान अढिपाय ।
मन बाहर जावे नहीं, अन्दर थिर हो जाय ॥

## (११) बोधि दुर्लभ भावना ।

(३६) रत्न तीन सम्यक्त्व पुनि, ज्ञान बोधि का अर्थ ।
साधन मिलना धर्म का, कहीं होत यह अर्थ ॥

---

१ अस–यह २ वाग–वाणी । ३ घन–बादल । ४ अविचल–निश्चल ।
५ शिवपुर–मोक्ष ।

(३७) यहाँ ज्ञान ही मुख्य है, अन्य अर्थ है गौण।
ज्ञान बिना सद्धर्म को, पहचानेगा कौन ॥

(३८) बोधि[१] रत्न दोउ तुल्य हैं, इनमें धर्म समान।
रत्नों में द्युति[२] मुख्य है, मुख्य बोधि में ज्ञान ॥

(३९) पड़ अगाध भव कूप में, भटकत फिरे हमेश।
बोधिरत्न पावे कहाँ, जहँ माया का देश ॥

## (१२) धर्म भावना।

(४०) जिससे परभव सुधरता, इस भव में कल्याण।
वही धर्म है परम हित, अस आगम अभिधान[३] ॥

(४१) चारों ही पुरुषार्थ में, धर्म बड़ा सरदार।
मूलभूत सब तत्त्व का, महिमा अमित अपार ॥

(४२) कामधेनु चिन्ता रतन, कल्प वृक्ष सुख हेत।
सब सेवक है धर्म के, बिन मांगे फल देत ॥

(४३) धर्म भावना के किये, जीव धर्म थिर होय।
धर्म कार्य में रत रहे, धर्म च्युत[४] ना होय ॥

---

१ बोधि–सम्यक्त्व। २ द्युति–कान्ति। ३ अभिधान–कथन।
४ च्युत–गिरना।

## चार भावना

(१) जाहि जोति से पा गये, शिवपद अखिल[१] जिनेश।
सोइ जोति मो मन बसे, जग-मग रहे हमेश॥
(२) जो ये चारों भावना, भवतारन की सेतु[२]।
करूँ आत्म हित के लिए, अन्य न कोई हेतु॥
(३) मैत्री करुणा मुदित पुनि, उदासीनता धार।
साधक भव-वारिधि तरे, पावे पद अविकार॥
(४) ताते चारों भावना, भावो मन के योग।
जाते भव बन्धन कटें, मिटे सकल भव रोग॥
(५) भावेते नित भावना, चञ्चल मन थिर होय।
मुक्ति मार्ग को पाय के, शिव अधिकारी होय॥

## मैत्री भावना

(१) जग के जीवों को सदा, करहु मित्र सम प्यार।
वैर न करिये काहु से, मित्र भाव मन धार॥
(२) वैर भाव उद्वेग की, पुनि भय दुख की खान।
मित्र भावना है सदा, शान्ति सुखों का थान॥

## मैत्री भावना के लिए वैर त्याग—

(३) दुःख रूप दावाग्नि को, है जो पवन समान।
चिन्ता रूपी वेल को, सींचे मेघ समान॥
(४) धर्म रूप शुभ कमल को, नाशत वर्फ समान।
महाभयों की खान जो, कर्म बन्ध का थान।
(५) रागद्वेष पहाड़ का, ऊँचा शिखर समान।
ऐसा वैर विपक्ष[३] है, चित्त क्षोभ का थान॥

(१) अखिल—सब। (२) सेतु—पुल। (३) विपक्ष—शत्रु।

(६) वैर विपक्षी से रहो, मनुओं! तूं हुशियार।
त्यागे इसके जीत है, नेह करे ते हार॥

(७) शमभञ्जक[1] दुख मूल जो, चिन्ता का जो भेष[2]।
मैत्री भावों का रहे, जो प्रतिपक्ष हमेश॥

(८) मित्रो! वह गृह नहिं बसे, करे वैर जहँ वास।
कौरव पॉडव वंश का, किया इसी ने नाश॥

(९) ताते मैत्री भावना, भावो शुद्ध हमेश।
वैर भाव सब दूर हो, रहे न दुख का लेश॥

(१०) मैत्री भाव मनुष्य का, है गुण सहज महान।
वैर भावना जाहि में, वह नर पशू समान।

(११) मैत्री भाव विकासते, आस पास के लोग।
विसर जात हैं वैर को, करहिं उचित सहयोग॥

(१२) निज विकास हित चित्त जो, निर्मल करना होय।
तो तुम मैत्री भाव को, अपनाओ छल खोय॥

## सभी जीव भाई हैं—

(१३) भव भव के सम्बन्ध से, जीव मात्र समुदाय।
नहिं कोई ऐसा रहा, जो न हमारा भाय॥

(१४) सबही जीव जहान के, जब हैं मेरे भाय।
करना उनसे वैर भी, अनुचित समझा जाय॥

## क्षमापना—

(१५) सभी जीव-जब हो चुके, बन्धु किसी भव मांय।
उनका बुरा न सोचना, करना सदा सहाय॥

---

(१) शमभञ्जक—शान्ति को नष्ट करने वाला। (२) भेष—रूप।

(१६) जो तुझसे अज्ञान वश, हुई किसी की हानि।
तो तू शाम सुवह उसे, करो शान्त सनमानि॥

## मैत्री क्रम—

(१७) ज्यों ज्यों आतम शक्ति का, होता जाय प्रकाश।
मैत्री रूपी वेल का, त्यों त्यों होत विकाश॥
(१८) जड़ इसकी निज गेह में, जो हो सुन्दर वेष।
स्कन्ध कुटुम्बों में रहे, शाखा सारे देश॥
(१९) इहि विधि मैत्री भावना, भावो शुद्ध हमेश।
तो पुनि मैत्री बेलड़ी, बाढे सारे देश॥
(२०) अन्य मतों के साथ तूँ, कर नहिं जरा विरोध।
तत्त्व खोज की दृष्टि से, कर तूँ मत का शोध[१]॥
(२१) किसी जाति के लोग से रख नहिं जरा विभेद।
मित्र भाव त्यागो नही, जो स्वभाव कुछ भेद॥
(२२) जीव आदि छह द्रव्य का, है स्वभाव में भेद।
तो भी ये जग में रहें, हिलमिल, रखे न भेद॥
(२३) चन्द्र रहे, आकाश में, भू पै रहे चकोर।
मैत्री इनकी नित बढे, कभी न होवे थोर[२]॥
(२४) जैसे उक्त पदार्थ में, देश जाति का भेद।
करे न किञ्चिन्मात्र भी, मित्र भाव का छेद॥
(२५) वैसे तुझको उचित है, कर जीवों से प्रेम।
होने पै कुछ भेद भी, तज मत मैत्री नेम॥
(२६) रे दुर्भाग! जवासिया! वर्षा ऋतु के माय।
जलता क्यों इस भांति से, हरा भरा तूँ नाय॥

---

(१) शोध—खोज। (२) थोर—कम।

(२७) भाई अब मैं क्या कहूँ, अपने दुख की बात।
वनस्पती का उदय लखि, सूख गया मम गात॥
(२८) अरे दुष्ट जवासिया !, तू तो बड़ा नादान।
पर सम्पत्ति लखि व्यर्थ ही, क्यों होता हैरान॥
(२९) थावर जग में जन्म से, जड़तावश[१] मैं नीच।
पर[२] मानव इर्ष्यालु जो, है वह मुझ से नीच॥

## प्रमोद भावना

(१) लखि गुणिजन की पूजना, आदर मह पुनि मान।
हर्षित होना ताहि ते, है प्रमोद शुभ खान॥
(२) वीतराग अरिहंत का, पुनि जे साधु सुजान।
दानी श्रावक वर्ग का, सबका कर गुणगान॥
(३) कर्त्तव्य व्रत पाल कर, जो चाहसि भव पार।
तो ईर्ष्या मन से तजो, रोधक[३] सेवा द्वार॥
(४) धन जन सम्पत्ति अन्य की, देख न मन ललचाव।
अन्य पुरुष सन्मान को, देख हृदय हर्षाव॥
(५) उदित सूर्य को देख कर, जिमि सरोज[४] खुश होत।
ऋतु वसन्त को देखते, जिमि वन विकसित होत॥
(६) सुनत मेघ की गर्जना, नाचत मत्त[५] मयूर।
चातक जिमि जल बिन्दु पा, हो प्रसन्न भरपूर॥
(७) हे मानव ! इहि भांति तूँ, पर उन्नति को देख।
अति प्रसन्न शुभ दृष्टि से, ताहि ओर तूँ पेख[६]॥

---

(१) जड़तावश–अज्ञानतावश। (२) पर–परन्तु।
(३) रोधक–रोकने वाला। (४) सरोज–कमल। (५) मत्त–मस्त-मतवाला। (६) पेख–देख।

(८) करो न ईर्ष्या अन्य से, तेहि उन्नति हर्षाव।
ऐसा करने से सभी, करें तुम्हारा चाव॥
(९) हिलमिल तुम सब से रहो, प्राणी से रख प्रेम।
इहि विधि[१] भव वारिधि[२] तरो, कर जप तप पुनि नेम॥
(१०) चिरकालिक संस्कार से, यह मन ईर्ष्या खान।
पर उन्नति नहिं सहि सके, वृथा जले नादान॥
(११) ईर्ष्या सद्गुणहारिणी, पाप बढ़ावनि- हार।
इह भव में दुख दायिनी, पर भव नाशनि हार॥
(१२) ऐसी ईर्ष्या को जरा, दो नहिं मन में थान।
जो चाहसि इस लोक में, या पर भव कल्याण॥
(१३) यह प्रमोद शुभ भावना, करती सदा प्रमोद।
सभी दुःख को दूर कर, मन में रखती मोद॥

## करुणा भावना

(१) मन अरु तन के दुःख से, दुखी जीव को जोय।
दुःख नाश की चाह को, जानो करुणा सोय॥
(२) करुणा गुण समदृष्टि का, जैनागम के मॉय।
धर्ममूल करुणा कही, अन्य धर्म के मॉय॥
(३) साधुपना श्रावकपना, बिन करुणा नहिं होय।
करुणा बिन नहिं जा सके, सेवा पथ पै कोय॥
(४) जीवन प्रिय सब जीव को, सब को सुख की चाह।
तिरस्कार दुख मृत्यु के, नहिं जावे कोइ राह॥
(५) तुम्हे चाह जिस वस्तु की, उसे शीघ्र कर दान।
ताहि वस्तु को हाथ ले, तुम्हें भाग्य दे मान[३]॥

---

(१) इहि विधि–इस प्रकार। (२) भव वारिधि–ससार समुद्र।
(३) मान–आदर।

(६) दुखी जीव जिस द्रव्य से, सुख नहिं पाये होय।
वह धन नहिं कुछ काम का, बकरी गल[1]-थन सोय ॥
(७) दुखी जीव जिम काम से, रक्षित हुए न होय।
दुखी जीव जिस शक्ति से, उद्धृत हुए न होय ॥
(८) मोक्ष मार्ग जिस बुद्धि से, नहिं पहचाना होय।
हैं नहि ये कुछ काम के, भार रूप पुनि सोय ॥
(९) सुख, हित, विद्या, कीर्ति पुनि, सुत विनीत सब जोय।
पुण्य वृक्ष के फल सभी, जो सुखदायी होय ॥
(१०) जो चाहो इस वृक्ष के, हरेभरे हों पात।
करुणा जल से सींचिये, इसकी जड दिन रात ॥
(११) करुणा जल अभिषेक[2] बिन, पुण्य वृक्ष नशि जाय।
ता बिन सुख सम्पन्नता, क्षण में स्वयं विलाय[3] ॥
(१२) दीन, अपंग, दरिद्र नर, रोगी भाग्य विहीन।
विधवा, वृद्ध, अनाथ, शिशु, पर पीड़ित, बलहीन ॥
(१३) विकट समय जो मर रहे, विना अन्न बिन घास।
ये सब करुणा पात्र हैं, रखें तुम्हारी आश ॥

## मध्यस्थ भावना

(१) जग के जीवों को सदा, करने में अघ[4] दूर।
मध्य भावना का मनन, साथ देय भरपूर ॥
(२) मध्य भावना के बिना, सम[5] हो विषम[6] समान।
पर-अघ-मोचन दूर रह, आपुहि गुण विलगान[7] ॥

---

(१) बकरी-गल-थन—बकरी के गले में लटकने वाला स्तन।
(२) अभिषेक—सींचना। (३) विलाय—नष्ट हो जाता है।
(४) अघ—पाप। (५) सम—समभाव। (६) विषम—विषम भाव।
(७) विलगान—दूर होना।

(३) जग सेवा जग जीव का, करने में उपकार।
पुनि शुभ धर्म प्रचार में, सहन शीलता धार॥

(४) शत्रु तुम्हें यदि मारने, को भी उद्यत होय।
कोप खेद करना नहीं, जेहि तब कारज होय॥

(५) चेतन इस संसार में, ऐसे हैं कुछ जीव।
जो तेरे प्रतिपच्च हैं, पाप कर्म के सींव[१]॥

(६) साम, दाम अरु भेद से, दे सुन्दर उपदेश।
पुनि तेहि मीठे वचन से, बोधित करो हमेश॥

(७) सभी उपायों से यदपि, नहिं समझे वह क्रूर।
जरा न तेहि अपमान कर, तेहि से हट तूँ दूर॥

(८) पापी का मत नाश कर, कर पुनि पाप विनाश।
किसी जीव के नाश से, हिंसा आवे पास॥

(९) हिंसा के आगमन से, पाप सृष्टि अधिकाय।
अधः पात हो आत्म का, पुण्य क्षीण हो जाय॥

(१०) छेदन करना वस्त्र का, मल नाशन के हेत।
नीति शास्त्र के मार्ग में, नहिं यह शोभा देत॥

(११) जिमि जल कोमल वस्त्र से, मैल हटाया जाय।
वार्तों से करि नम्र तिमि, पापी पाप नशाय॥

(१२) देश हितैषी मनुज जो, अधिक होय बलवान।
बदला ले नहिं शत्रु से, करे ताहि सन्मान॥

(१३) सहन शीलता धारना, वीरों का है काम।
धार न सके सहिष्णुता,[२] दुर्बल नर बलखाम[३]॥

---

(१) सींव–हद। (२) सहिष्णुता–सहनशीलता। (३) बलखाम–बलहीन।

(१४) चेतन की बल वृद्धि से, सहन शीलता होय।
तातें तुम धारण करो, शान्ति खमा[1] शुभ दोय।
(१५) उदासीनता धार लो, जो निज मन के माँय।
तो अरि[2] त्यागे धृष्टता, पुनि सेवक बन जाय॥
(१६) ये सब ही शुभ भावना, भावे भैंरवदान।
जो भावे शुभ भावसे, होय परम कल्यान॥

(१) खमा-क्षमा। (२) अरि-शत्रु।



# आत्म-प्रबोध भावना ।

(१) नमो आदि अरिहंत को, जिन प्रकटा सब ज्ञान ।
धर्म सिखाया जगत को, दूर किया अज्ञान ॥
(२) सकल चराचर विश्व जस, हस्तामलक[१] समान ।
सो प्रभु मति निर्मल करे, विघ्न हरे बलवान ॥
(३) लोक हितैषी धर्म रत, मुनि जन ज्ञान समेत ।
कीनी बहु सद्भावना, भव नाशन के हेत ॥
(४) सोइ अधार कछु पाय के, आतम मनन के हेतु ।
करता हूँ सद्भावना, और न कोई हेतु ॥
(५) यह शरीर पर्याय जो, नित, नित पलटा खात ।
पर मैंने जाना नहीं, दिन दिन निरखत गात[२] ॥
(६) अभी देह की यह थिती, निरखत ममता जात ।
प्रभु की वाणी सत्य वह, "अथिर विनश्वर[३] गात" ॥
(७) परमाणू के मिलन से, बना हुआ यह गात ॥
बिखरन से इनके नहीं, चेतन का कुछ जात ॥
(८) जिमि अकाश में बादली, घुमड़त बिछुरत आप ।
कोई जग कर्त्ता नहीं, होता आपो आप ॥
(९) चेतनकाय वियोग से, क्यों तू है घबरात ।
रखने से क्या रहि सके, छोड़े से क्या जात ॥
(१०) मैं तो चेतन अमर हूँ, दर्शन सुख अरु ज्ञान ।
वीर्य आदि जो सहज गुण, सब मेरे पहचान ॥
(११) काय रहे या जाय जो, पुद्गल का परिणाम ।
मैं अविनाशी एक सा, चिन्ता का क्या काम ॥

---

(१) हस्तामलक—हथेली पर रक्खा हुआ आंवला । (२) गात—शरीर ।
(३) विनश्वर—नष्ट होने वाला ।

(१२) अब तक था मैं जानता, है यह मेरी देह।
पाली पोसी प्रेम से, कर कर नित नव नेह॥
(१३) पर अब मैंने समझ ली, इस काया की चाल।
अब तक हुई न आपणी, आगे कौन हवाल॥
(१४) मेरी होती काय जो, रहती मम आधीन।
रोग, शोक अरु मृत्यु के, क्यों होती आधीन॥
(१५) एक तुम्हारे देह के, कितने सगे न अन्त।
मोह फाँस में सब बंधे, मूर्ख अरु मतिमन्त॥
(१६) जग का नाता झूठ है, क्यों फँसता इस फंद।
जीव एक अरु नित्य है, सहज सच्चिदानन्द॥
(१७) सम्पति कारण आज तक, बांधे कर्म अपार।
बिन भोगे छूटे नहीं, करो कोटि उपचार॥
(१८) बीती सो बीती सही, अब तो ममता छोड।
नया कर्म बांधो मती, कृत कर्मों को झाड़॥
(१९) मैं हूँ निर्मल गगन सा, रूप हीन चैतन्य।
आदि अन्त से हीन हूँ, महिमा अमित अनन्य॥
(२०) सभी तत्त्व को जान कर, करूँ आत्म जयवन्त।
हरने में समरथ बनूँ, रागद्वेष बलवन्त॥
(२१) हाड़ मांस अरु रक्त जहँ, मल मुत्रादि लखाय।
क्षणभङ्गुर इस काय में, ममता क्यों अधिकाय॥
(२२) स्वर्गादिक फलदान से, मित्र मृत्यु को जान।
हित कारक कोई नहीं, इससे चढ़कर मान॥
(२३) मृत्यु बिना इस बंध से, कौन छुड़ावन हार।
भवसागर में डूबते, गुरु बिन कौन उबार॥
(२४) ढूंढत ढूंढत तूं थका, मन! शमसुख[1] बहुबार।
पर नहिं मरण समाधि बिन, शर्म सुख का दातार॥

---

[1] शमसुख—मोक्षसुख।

(२५) मृत्युवृक्ष की छाँह में, कर विषयों का त्याग।
जो नहिं त्यागो विषय को, तो चौरासी लाग॥
(२६) सात धातुओं से बनी, यह औदारिक देह।
गलते बार न लाग ही, जिमि जल-उपलन-गेह[१]।
(२७) नय उपनय अरु हेतु से, दे दृष्टान्त अनेक।
चेतन को पहचानते, मुनि जन सहित विवेक॥
(२८) चेतन तू इस काय पै, कर नहिं तनिक सनेह।
यह शरीर तेरा नही, तू निर्मल निर्लेह[२]॥
(२९) व्याधी कर्माधीन है, नहिं औषध आधीन।
ताते औषध छोड़ के, हो शुभ ध्यान विलीन॥
(३०) वैद्यराज जिनराज की, औषध मरण समाधि।
सेवन से आवे नहीं, आधि[३] व्याधि[४] उपाधि[५]॥
(३१) अजर अमर अक्षय सदा, अव्याबाध[६] अनन्त।
सपने जे सुख नहिं मिले, वे आते विकसन्त॥
(३२) तेज ताप से तप यथा, सोना निर्मल होत।
समता से सह वेदना, जीव अमल तिमि होत॥
(३३) 'हायवॉय'[७] तुम नाक रो, बढने से दुख जोर।
हाय किये दुख ना घटे, बँधते कर्म कठोर॥
(३४) इससे अच्छा है यही, सह दुख भजि समभाव।
नया कर्म बांधो नही, सञ्चित कर्म खपाव॥

---

१ जल उपलन गेह – बर्फ का घर। विलीन–तल्लीन
२ निर्लेह–निर्लेप–लेप रहित ३। आधि–मानसिक चिन्ता ४। व्याधि–शारीरिक रोग। ५ उपाधि–बाहरी झगड़े। ६ अव्याबाध – रोग रहित। ७ हायवॉय–वेदना के न सह सकने से जो कायरता के शब्द निकलते हैं।

(३५) जो तूने नरकादि में, बहु सागर पर्यन्त।
सही विविध विध वेदना, जिस का नहि कुछ अंत॥

(३६) ताहि वेदना सामने, मनुज वेदना जोय।
क्या है यह दुख दायिनी, अल्प कालिनी सोय॥

(३७) यह तो दुख, सुख मूल है, सार रूप पुनि सोय।
कायर पन को त्याग कर, सह मन दुख दृढ होय॥

(३८) यह तो तेरा ही किया, भव भव का ऋण भार।
तीव्र असाता वेदनी, बांधा कर्म अपार॥

(३९) वही असाता वेद कर, उन्ऋण हुआ तू आज।
कर्म भार हलका हुआ, हुआ सकल सुख साज॥

(४०) हो परवश तू नरक में, पीडा सही अनन्त।
पर उससे कुछ नहीं सरा, विन समकित बलवन्त॥

(४१) सहने से भी वेदना, बहु सागर पर्यन्त।
हुई सकाम न निर्जरा, हुआ न भव का अन्त॥

(४२) अमित निर्जरा होयगी, होगा भव का अन्त।
आ क्षण[1] दुख समभाव से, सहवे जो गुणवन्त॥

(४३) चेतन तू यह जान ले, निश्चय है यह बात।
किये कर्म भोगे बिना, प्राणी मोक्ष न जात॥

(४४) प्रबल पुण्य के उदय से, मिला मनुज भवजान।
कहा भगवती सूत्र मे, तीर्थङ्कर भगवान॥

(४५) ता में भी बहु पुण्य से, आर्य क्षेत्र में आय।
उत्तम कुल चिर जीविता, रोग हीन तन पाय॥

(४६) पञ्चेन्द्रिय परिपूर्णता, सद्गुरु का संयोग।
ता पै मिलना कठिन है, प्रवचन श्रवण सुयोग॥

---

१ आ क्षण – इस समय

(४७) आगम सुन कर श्रद्धना, कठिन कहा जिनराय।
उससे भी पचखाण का, करना कठिन कहाय॥

(४८) श्रद्धालू संसार में, करे त्याग पचखाण।
ग्यारह व्रत भी साध ले, कठिन सुपातर दान॥

(४९) ऐसा अवसर पाय के, कर मत तनिक प्रमाद।
नहिं तो फिर पछतायगा, समय चूकने बाद॥

(५०) धर्म काम में मत करो, समय मात्र परमाद।
आनँद सुख शाश्वत सदा, मिले धर्म परसाद॥

(५१) जब तक घट में प्राण हैं, जपता रह नवकार।
दुख तेरे कट जायँगे, होगा भव से पार॥

(५२) ले तू अपने साथ में, धर्म-रत्न-भण्डार।
वरना तू फिर जायगा, खाली हाथ पसार॥

(५३) कर प्रमाद मत धर्म में, आयुष बीती जाय।
काल चक्र है घूमता, क्षण जाणे कब आय॥

(५४) बिना धर्म सेवन किये, भोगे दुःख अनेक।
चौरासी भमता रहा, अब तो राख विवेक॥

(५५) हाट बगीचा खेत पुनि, सोना चाँदी धाम।
जेती सम्पति जगत की, मृत्यु सके नहिं थाम॥

(५६) ठगिनी सम्पति से सदा, मन तू रह हुशियार।
यह इतनी मायाविनी, जिसका वार न पार॥

(५७) धन्य महाजन है वही, दे धन को शुभ ठाम।
श्रावक व्रत को धार कर, करता आतम काम॥

(५८) जागो प्राणी भोर है, नहिं अब है यह रात।
सोने में तुमने किया, कुम्भकरण को मात॥

(५६) आतम हित की भावना, भावे भैरवदान।
पुनि राखे यह कामना, होय जगत कल्याण॥

## माता पिता के प्रति—

(१) मात पिता इस देह के, लीजे खूब विचार॥
यह शरीर था आपका, खूब किया था प्यार॥
(२) थी इसकी इतनी थिती, अब न आयु अवशेष।
नेह करे कुछ ना सरे, बाढे दुःख विशेष॥
(३) यह तन उतना ही रहे, जितनी वय अवशेष।
है नहिं ऐसी शक्ति जो, रख ले इसे विशेष॥
(४) आतम साधन में मुझे, दीजे अब सहयोग।
गमनागमन विनष्ट हो, मिटे सकल भवरोग॥
(५) काया और कुडम्ब का, तज कर सब सम्बन्ध।
मेरा चेतन दृढ़ बने, ऐसा करो प्रबन्ध॥

## पत्नी के प्रति—

(१) हे सहयोगिनी! हे प्रिये! सुन मम हित की बात।
मेरा तेरा नियत था, इतने दिन का साथ॥
(२) तूने मम इक चित्त से, सेवा की दिन रात।
अब यह तन विनमन लगा, करो धर्म की बात॥
(३) जो सच्ची हितकारिणी, हो पतिभक्ता नार।
इस अवसर ममता तजो, दुर्गति की दातार॥
(४) जाता था परगाँव जब, तुम विवेक की खान।
देती थी मुझको सदा, खाने को पकवान॥
(५) परभव भाता बांध दो, शुभ परिणाम अथोरि[१]।
अब तू मोह ममत्व कर, अहित करो ना मोरि॥

---

(१) अथोरि— बहुत।

(६) धर्मसंगिनि ! दो मुझे, अन्त समय में साज ।
भव भव का फेरा टले, सीझे आतम काज ॥
(७) जिन निगदित[1] शुभ धर्म का, पालन करना रोज ।
बन कर सच्ची श्राविका करना आतम खोज ॥
(८) धर्म ध्यान में लीन हो, जिन वाणी अनुसार ।
मोह त्याग शुभ कर्म कर, धीरज मन में धार ।
(९) अशुभ ध्यान को त्याग कर, करो सदा शुभ ध्यान ॥
ज्ञान सहित शुभ कर्म कर, करो आत्म कल्याण ॥
(१०) ज्ञानादिक शुभ रत्न धर, करो नियम पचखाण ।
जिन भाषित शुभ धर्म का, निशदिन करना मान ॥

## पुत्र के प्रतिः—

(१) नीति सहित संसार से, सुत ! रखना व्यवहार ।
वंश दिपाना आपना, तज कर मिथ्याचार ॥
(२) सद्गुरु की सेवा करो, श्रावक व्रत लो धार ।
श्रद्धा रक्खो धर्म में, आगम के अनुसार ॥
(३) जूआ सट्टा फाटका, कभी न करना भूल ।
लोगों में इज्जत घटे, पुनि चिन्ता का मूल ॥
(४) लोक हंसी नृप दंड पुनि, जिन कामों से होय ।
उन कामों से दूर रह, जाते हंसी न होय ॥
(५) संप किये लक्ष्मी बढे, प्रेम रखे सुख होय ।
मामलबाजी[2] से सदा, घर का धन छिन[3] होय ॥
(६) संगत करना गुणिन की, शिक्षा उनकी मान ।
खोटी आदत त्याग कर, जन्म करो फलवान[4] ॥

---

१ निगदित—भाषित—कहा हुआ । २ मालबाजी— मुकद्मा बाजी ।
३ छिन— क्षीण । ४ फलवान—सफल ।

(७) न्याय मार्ग का पथिक बन, कभी न कर अन्याय।
नहिं विरुद्ध कुछ काम कर, ज्ञाति वर्ग के मांय॥
(८) उस मत में शामिल रहो, जिसमें सत्य विचार।
खींचा तानी मत करो, गुरुजन शिक्षा धार॥
(९) अवगुण काढो आपना, दोष न दीजे काहु।
मत कर निन्दा अन्य की, गुण ग्राहक बनि जाहु॥
(१०) शान गुमान करो नहीं, चलो सादगी चाल।
मीठा वचन पुकार कर, हिल मिल सब से हाल॥
(११) तू जौहरि यह कूंजडी, क्यों करता तकरार।
इसकी भाजी बिखरसी, तेरे रत्न अपार॥
(१२) बुरी रीति को त्याग कर, सत्यमार्ग को धार।
जैन धर्म पालन करो, आगम के अनुसार॥

## शान्ति मार्ग—

(१) कहाँ शान्ति का मूल है, ढूंढ रहा संसार।
कस्तूरी निज नाभि में, पर मृग भ्रमत गँवार॥
(२) मैं ही दुख का मूल हूँ, मैं ही परमानन्द।
स्वामी हूँ मैं दास हूँ, हूँ बँधित स्वछन्द॥
(३) राग द्वेष दो पट विकट, चेतन उसमें बन्द।
पराधीनता है जहाँ, वहाँ न है आनन्द॥
(४) क्यों करता तू राग है, तेरा है कह कौन।
संकट में तू देखना, होंगे सारे मौन॥
(५) अरे द्वेष क्यों कर रहा, हैं सब तेरे मीत।
तेरा बोझ घटा रहे, लडता उल्टी रीत॥
(६) जैसे चन्दन लेप से, मिटे देह सन्ताप।
तैसे धीरज से मिटे, चेतन के त्रय-ताप[1]॥

(१) त्रय-ताप—आधि, व्याधि, उपाधि।

(७) जो देते हैं गालियाँ, या करते तकरार।
वे सुगती को भेजते, तुझको धक्का मार॥

(८) रे अधीर क्यों हो रहा, धीरज का गुण धार।
जो भवसागर विकट का, पाना ही है पार॥

(९) आग आग से ना बुझे, पानी से बुझ जाय।
क्रोध क्रोध से ना मिटे, समता से मिट जाय॥

(१०) जैसे चन्दन लेप से, मिटे दाह ज्वर पीर।
तैसे समता से मिटे, क्रोधी की तासीर॥

(११) सुख में फूला क्यों फिरे, क्यों दुख में घबराय।
जो सुख के दिन ना रहे, तो दुःख क्यों टिक जाय॥

(१२) अनुभव का कर दीप ले, बढ आगे हर बार।
तब पहुँचेगा ध्येय[1] को, ए चेतन अविकार।

(१३) पाने से संवेग के, दृढ होता वैराग्य।
राग द्वेष को जीतता, होता विकसित[2] भाग्य॥

(१४) बना जीव निर्वेद तो, छोड़ेगा आरम्भ।
करता है वह पथ[3] विमल[4], शिवपुर[5] का प्रारम्भ॥

(१५) श्रद्धा से ही प्राप्त हों, त्याग और वैराग।
सुर सुख को भी त्यागते, कर शिव सुख अनुराग[6]॥

(१६) सेवा देती विनय को, विनय सभी गुणखान।
गुण का धारक जीव ही, करे मोक्ष प्रस्थान॥

(१७) शत्रु मित्र सुख दुःख में, साम्य भाव को धार।
यह सामायिक सुखद है, रुके पाप आचार॥

(१८) क्षमा याचना से मिटें, क्लेश और संताप।
बढ़े मित्रता भय हटे, विकसित हो गुण आप॥

---

१ ध्येय–लक्ष्य। २ विकसित–विस्तार होना, फैलना। ३ पथ–रास्ता। ४ विमल– निर्मल। ५ शिवपुर–मोक्ष। ६ अनुराग–प्रेम।

(१६) क्रोध विजय से नाथ क्या, होता है उपकार।
क्षमा शान्ति-प्रद प्राप्त हो, हटे कर्म का भार॥
(२०) मान विजय से नाथ क्या, होता है उपकार।
विनय शील बन जाएगा, छोड़ कर्म का भार॥
(२१) माया जीतन से प्रभो, क्या होता उपकार।
सरल–भाव–सम्पन्न हो, सद्गति का दातार॥
(२२) लोभ विजय से जीव का, क्या होता उपकार।
पायेगा संतोष को, सब सुख का भण्डार॥
(२३) धर्म रूप शुभ वृक्ष का, विनयमूल पहचान।
ताते यश कीरति बढ़े, पावे पद निर्वाण॥
(२४) यदि कोई वन्दन करे, या कर दे अपमान।
राखे समता दोउ में, सो ज्ञानी पहचान॥
(२५) शस्त्र घाव कुछ काल तक, करता है बेचैन।
वचन घाव लग जाय तो, दुखित करे दिन रैन॥
(२६) सत्त्वों से हो मित्रता, गुणिजन का हो चाव।
कृपा क्लिष्ट[1] जन पर रहे, वैरी पर समभाव॥

## कल्याण-मार्ग

(१) 'बूँद बूँद से घट भरे'—यह जानत सब कोय।
गुण का ग्राहक अंत में, गुण-रत्नाकर[2] होय।
(२) जिस गुण की अनुमोदना, करते हैं नर नार।
वह गुण आता साथ है, छाया के अनुसार॥
(३) पर निन्दक पर दोष को, लेता हाथ पसार।
गुण गाहक गुण को गहे, दुनिया है बाजार॥

---

१ क्लिष्ट–दुखी। २ गुण-रत्नाकर – गुणों का समुद्र।

(४) कर्मों से इस जीव को, जानो अति बलवंत।
भव भव के सब कर्म का, क्षण में करता अंत॥
(५) मोह कर्म की प्रबलता, करे कर्म बलवान।
मोह कर्म की शिथिलता, करत कर्म की हान॥
(६) देह वृक्ष की छाँह में, बैठे आतम सफीर[१]।
कौन जानता कब उड़े, जैसे पञ्जर[२] कीर[३]॥
(७) एक आत्म पहचान से, भव भव के सब रोग।
मिट जाते हैं जीव के, यों कहते मुनि लोग॥
(८) जैसे बादल के हटे, सूर्य प्रकट हो जाय।
राग द्वेष पट के हटे, ज्ञान प्रकट हो जाय॥
(९) महारोग इस जगत के, कैसे हैं भगवान।
प्रथम रोग 'आरंभ' है, द्वितय 'परिग्रह' जान॥
(१०) रजकण पड़कर नेत्र में, खटकत जिमि दिनरैन।
समदृष्टी आरम्भ से, रहता तिमि बेचैन॥
(११) ज्ञानी अपनी देह से, करते कर्म विनाश।
अज्ञानी की देह है, केवल उसकी पाश[४]॥
(१२) नर भव आया, है गया, इस भव में रख ध्यान।
निष्फल चला न जाय यह, कर इसमें कल्याण॥

## आत्म निन्दा—

(१) जीव अनेकों वध किये, बोला मिथ्यावाद।
चोरी से पर धन हर्या, किया ब्रह्म[५] बरबाद॥
(२) ढेरी की बहु वस्तु की, जिसका नहिं कुछ काम।
पड़ी पड़ी वह सड़ गई, भरी हुई गोदाम॥

---

१ सफीर – मुसाफिर। २ पञ्जर –पींजरा। ३ कीर – तोता।
४ पाश – जाल, बन्धन। ५ ब्रह्म–ब्रह्मचर्य।

(३) हूँ लम्पट हूँ लालची, कर्म किया कई कोड़ ।
तीन भुवन में है नहीं, मेरी कोई जोड़ ॥
(४) छिद्र पराया रात दिन, जोता हूँ जगनाथ ।
कुगति तणी करणी करूँ, जोडूँ उनमे साथ ॥
(५) मैं अवगुण की कोटडी, नहिं गुण मुझ में कोय ।
पर गुण देख सकूँ नहीं, तिरना किस विध होय ॥
(६) विन कीधा विन भोगिया, फोकट कर्म बंधाय ।
आर्त्त रौद्र मिटता नहीं, कीजे कौन उपाय ॥
(७) झूठ कपट बहु सेविया, किया पाप का संच ।
भोलों को ठगिया घणा, करि अनन्त परपंच ॥
(८) मन चंचल थिर ना रहा, राचा रमणी रूप ।
कर्म विटमना क्या कहूँ, नाँखे दुर्गति कूप ॥
(९) अधमों में मै हूँ अधम, अवगुण भरे अनेक ।
किसी हिताहित कर्म का, मुझमें नही विवेक ॥
(१०) मै क्रोधी मैं लालची, नहिं छोडा अभिमान ।
मैं कपटी अविनीत हूँ, पापी भैरवदान ॥
(११) हाय न मुझसे हो सका, जनता का उपकार ।
यश के कारण ही किया, मैंने सब व्यवहार ॥
(१२) नाथ ! दिवस कब आयगा, जब होऊँ अनगार ।
कर्म बोझ को डाल कर, बनूँ सिद्ध अविकार ॥

## आलोचना—

(१) अनुपम[१] जिनकी ज्योति से, जग मगात संसार ।
सदा हमारे मन बसो, जिनवर जग हितकार ॥
(२) करूँ वन्दना वीर को, और जपूँ नवकार ।
पापों की आलोचना, करता हूँ इस बार ॥

---

(१) अनुपम–उपमारहित ।

(३) प्रथम शरण अरिहंत का, द्वितय सिद्ध का जान।
तृतय सन्त जन का कहा, चौथा धर्म प्रमाण ॥
(४) शरण गही प्रभु आपकी, करता आत्म विचार।
मैंने भव भव में प्रभो !, सेव्या पाप अठार ॥
(५) चौरासी लख योनि को, दुखित किया दिन रात।
लेखा उसका क्या कहूँ, कहते जी घबरात ॥
(६) थावर त्रस के प्राण से, मैंने खेले खेल।
पूँजी से देना बढ़ा, मिले न बिल्कुल मेल ॥
(७) अष्टादश[1] जो पाप हैं, उनका बोझ अपार।
डगमग नैया कर रही, कैसे पाऊँ पार ॥
(८) जाकर भव भव में किये, मैंने अत्याचार।
सोच सोच कर हो रहा, विचलित हृदय अपार ॥
(९) मन वच तन के योग से, जो कुछ किय अतिचार।
जैनागम विपरीत जो, भाषण या आचार ॥
(१०) कल्प विरोधी काम या, अकरणीय कुछ काम।
आर्त्त रौद्र किय ध्यान जो, धर्मध्यान से वाम[2] ॥
(११) मेरे चेतन ने कभी, जो की दुष्ट निगाह।
नियमों का कुछ भंग या, बुरी वस्तु की चाह ॥
(१२) श्रावक धर्म विरुद्ध जो, किया कभी कुछ काम।
पुनि दर्शन या ज्ञान के, किया कभी कुछ वाम ॥
(१३) देशव्रत आगम तथा, सामायिक अतिचार।
मोह विवश सेवन किया, जो कुछ मिथ्याचार ॥
(१४) मन, वच, तन, व्यापार को, वश में रखा न होय।
जो क्रोधादि कषाय का, दमन किया नहिं होय ॥

---

(१) अष्टादश—अठारह। (२) वाम—विपरीत।

(१५) अणुव्रत पहले पांच हैं, गुणव्रत तीन सुजान।
शिक्षा व्रत हैं चार पुनि, ये बारह व्रत जान॥
(१६) एक देश या सर्व से, हुई विराधना कोय॥
सेवें हो अतिचार जो, मिच्छा दुकडं मोय॥
(१७) इस भव पर भव में किया, पनरा कर्मादान।
त्रिविध त्रिविध से वोसिरूँ, जो दुर्गति की खान॥
(१८) यंत्रादिक आरंभ के, मैने कीने काम।
त्रिविध त्रिविध से वोसिरूॅं, फेर नहीं परिणाम॥
(१९) बाग बगीचा खेत घर, जो भी मेरे होंय।
त्रिविध त्रिविध से वोसिरूॅं, ममता तहाॅं न मोय॥
(२०) मेरे निज के नाम में, घर दुकान जो होहिं।
उन सबको मैं त्यागता, ममता जरा न मोहिं॥
(२१) निन्याणूं अतिचार में, जो जो सेव्या होय।
करता हूँ आलोचना, मिच्छा दुकडं मोय॥
(२२) मैं अपराधी जन्म का, सेव्या पाप अठार॥
निज आतम की साख से, बार बार धिक्कार॥
(२३) व्रत नियमादिक में कभी, टंटा लाग्या होय।
अरिहंत सिद्ध की साख से, मिच्छा दुकडं मोय॥
(२४) चौरासी लखयोनि में, फिरियो बार अनंत।
पाप अलोऊॅं पाछला, अब तारो भगवन्त॥
(२५) जाने अनजाने कभी, सेवे पाप महान।
उन सब की आलोचना, करता भैरवदान॥

# क्षमायाचना ।

(१) चौरासी-लख योनि का, क्षमा करूँ सब दोष ।
क्षमा करें पुनि वे मुझे, मुझसे रखें न रोष[1] ॥
(२) मैत्री भाव सदा मुझे, सब जीवों के साथ ।
वैर नहिं मुझको कहीं, किसी जीव के साथ ॥
(३) मन, वच, तन, व्यापार से, मैंने किये जो पाप ।
वे सब मिथ्या हों सदा, बनूँ सदा निष्पाप ॥
(४) पुनि उनसे जो कुछ किया, सह कषाय व्यवहार ।
क्षमा चाहता ताहि के, मन, वच, तन, व्यापार ॥
(५) पूज्य श्रमण मुनि संघ को, हाथ जोड़ सिर नाउँ[2] ।
उनके दोषों को खमूँ, पुनि निज दोष खमाउँ ॥
(६) भाव सहित सब जीव से, धर्म बुद्धि थिर होय ।
खमूँ खमाऊँ दोष को, जो दोनों का होय ॥
(७) राग द्वेष अकृतज्ञता[3], या आग्रह[4] वश जोय ।
कही बात हर तौर मे, क्षमा करें सब कोय ॥
(८) सेठ महेता[5] रांकड्या, जो मेरे संग होय ।
या मेरे सम्पर्क में, जो कोइ आये होय ॥
(९) सगे कुटुम्बी बन्धु जन, या गोत्रज जो कोय ।
खमूँ खमाऊँ दोष को, हुआ परस्पर जोय[6] ॥
(१०) झगड़ा टंटा आदि या, क्रोध विवश व्यवहार ।
किया किसी के साथ जो, जो कुछ मिथ्याचार ॥
(११) या कोइ ऐसा दोष हो, जिसका नहिं कुछ ज्ञान ।
क्षमा करें मम दोष को, मुझको बालक जान ॥

---

(१) रोष—द्वेष । (२) नाउँ—नमाता हूँ । (३) अकृतज्ञता—कृतघ्नता ।
(४) आग्रह—हठ । (५) महेता—मुनीम-गुमास्ता । (६) जोय—जो ।

(१२) चौरासी लख योनि से, तन, मन, वच से जान।
क्षमा याचना कर रहा, श्रावक भैंरवदान॥

(१३) सकल चराचर जगत का, होय सदा कल्यान।
सब प्राणी पर हित रहे, करें धर्म का मान॥

(१४) सब मंगल का मूल जो, सभी शिवों का हेतु।
जिन शासन विजयी रहे, सभी धर्म का केतु॥

॥ इति शुभम् ॥

पुस्तक प्राप्ति स्थानः—

श्री अगरचन्द भैंरोदान सेठिया

श्री सेठिया जैन लाइब्रेरी

बीकानेर ( राजपूताना )

Bikaner

श्री अगरचंद भैरोदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर
का

# ३५वाँ वार्षिक विवरण

( १ जनवरी से ता० ३१ दिसम्बर सन् १६४८ का )

इस संस्था की स्थापना सन् १६१३ में हुई। इसका डीड ऑफ ट्रस्ट सन् १६४४ में कलकत्ते में और सन् १६४६ में बीकानेर में रजिस्टर्ड कराया गया। इसकी व्यवस्था के लिए तीन कमेटियाँ बनी हुई हैं। यथाः—

(१) ट्रस्ट कमेटी। ( Board of Tsurties )

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | श्रीमान् सेठ भैरोदानजी सेठिया | | सभापति |
| २ | " | जेठमलजी सेठिया | |
| ३ | " | लहरचन्दजी सेठिया | मंत्री |
| ४ | " | जुगराजजी सेठिया | |
| ५ | " | माणकचन्दजी सेठिया | |

(२) मैनेजिङ्ग कमेटी ( प्रबन्धकारिणी सभा )

उपरोक्त पाँचों सज्जन इस कमेटी के मेम्बर हैं।

(३) जनरल कमेटी।

१ श्रीमान् सेठ भैरोदानजी सेठिया।
२ " जेठमलजी सेठिया।
३ " मगनमलजी कोठारी।
४ " महता बुधसिंहजी वैद।
५ " पानमलजी सेठिया।

६ श्रीमान् लहरचन्दजी सेठिया। मन्त्री।
७ " जुगराजजी सेठिया।
८ " कुन्दनमलजी सेठिया।
९ " माणकचन्दजी सेठिया।
१० " गोविन्दरामजी भणसाली।
११ " घेवरचन्दजी बॉठिया।
१२ " केशरीचन्दजी सेठिया।
१३ " खेमचन्दजी सेठिया।
१४ " मोहनलालजी सेठिया।

इस साल के लिए श्रीयुत् सतीदासजी सा० तातेड़ और श्रीमान् हीरालालजी सा० मुकीम ऑडिटर (हिसाब निरीक्षक) नियुक्त किये गये हैं।

इस संस्था के अन्तर्गत चलने वाले विभाग और उनका कार्य विवरण इस प्रकार है:—

## विद्यालय विभाग।

इस विभाग में धर्मशास्त्र, हिन्दी, संस्कृत, प्राकृत, अंग्रेजी आदि की उच्च शिक्षा दी जाती है और उनकी परीक्षाएं दिलाई जाती हैं। इस साल १८ विद्यार्थियों ने उपरोक्त भिन्न भिन्न विषयों की शिक्षा प्राप्त की है। इनमें से दो विद्यार्थियों ने (श्री शान्तिलाल मोगरा और बाबूलाल पटेल ने) पञ्जाब युनिवर्सिटी की मेट्रिक परीक्षा दी और उसमें द्वितीय श्रेणी में उत्तीर्ण हुए हैं। एक विद्यार्थी हिन्दी साहित्य सम्मेलन की साहित्य रत्न परीक्षा में और पांच विद्यार्थी साहित्य विशारद परीक्षा में सम्मिलित हुए हैं।

## श्राविका और कन्या शिक्षण ।

इस विभाग में श्राविकाओं तथा कन्याओं को शिक्षण दिया जाता है। इस वर्ष १२ श्राविकाओं और कन्याओं को संस्था की ओर से हिन्दी और धार्मिक का अध्ययन कराया गया।

## सिद्धान्त शाला विभाग ।

सिद्धान्त शाला मे हिन्दी, संस्कृत, प्राकृत और धर्मशास्त्रों का साधु साध्वियों को उनके धर्मस्थानों पर जाकर विद्वानों द्वारा अध्ययन कराया जाता है और उनकी मासिक परीक्षाएं भी ली जाती हैं।

इस वर्ष सिद्धान्त शाला में मन्दिरमार्गी और साधुमार्गी समाज के ६ साधु और ३० साध्वियों ने लघुकौमुदी, सिद्धान्त कौमुदी, सिद्धान्त चन्द्रिका, जैन सिद्धान्त कौमुदी, प्राकृत व्याकरण ( हेमचन्द्र अष्टमाध्याय ), स्याद्वादमञ्जरी, उत्तराध्ययन सूत्र, दशवैकालिक सूत्र, स्थानाङ्ग सूत्र, जिन-शतक आदि का अध्ययन किया।

## छात्रालय ( Boarding House )

इस साल छात्रालय में रह कर ११ छात्रों ने लाभ उठाया। सेठिया संस्था की यह विशेषता सदा से ही रही है कि बोर्डिङ्ग-हाउस छात्रों के लिए सदा से निःशुल्क ( फ्री ) रहा है।

## धर्म प्रचार विभाग।

इसके अन्तर्गत उपहार विभाग, धर्मोपकरण विभाग और दीक्षोपकरण विभाग हैं।

उपहार विभाग— इस साल १६४८ पुस्तकें उपहार रूप से भिन्न भिन्न पुस्तकालयों और सज्जनों को दी गई और भेजी गई। भेट में दी गई ६६२, अमूल्य पुस्तकों के सिवाय मूल्य वाली ९८६ पुस्तकों का मूल्य ४८९।-)। है।

धर्मोपकरण विभाग— इस विभाग से रुपैये ५६३॥-)। के आसन, पूंजणी, नवकरवाली आदि श्रावक श्राविकाओं को भेट दिये गये।

दीक्षोपकरण विभाग— इस साल चार दीक्षार्थियों को ओघा, पूंजणी, पातरा, शास्त्र, पुस्तकें आदि स्टॉक में से भेट भेजे गये।

## ग्रन्थालय (लायब्रेरी) विभाग।

(१) संग्रहालय विभाग— इस विभाग में इस वर्ष ५७१ पुस्तकें नई मंगाई गईं। संग्रहालय में कुल पुस्तकें १५०६५ हैं। संस्था से प्रकाशित ८४५०० पुस्तकें स्टाक में हैं। पत्राकार १३००० स्टाक में हैं।

(२) वाचनालय विभाग— इस वर्ष दैनिक, साप्ताहिक, पाक्षिक, मासिक, त्रैमासिक पत्र पत्रिकाएं ४४ आती रही हैं।

(३) पुस्तक लेन देन — इस वर्ष १४१ सज्जनों ने १५०० पुस्तकों का लेन देन करके लाभ उठाया।

## साहित्य-प्रकाशन विभाग।

इस वर्ष श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह के आठ भागो के कई स्थलों का तथा मूल और अर्थ युक्त प्रतिक्रमण, जैनागम तत्त्व दीपिका, १४ गुणस्थान का थोकडा, लघु दण्डक, पच्चीस बोल का थोकड़ा और पांच समिति तीन गुप्ति का थोकड़ा आदि ग्रन्थों का संशोधन हुआ और दस प्रकार की ६५०० पुस्तकें इस वर्ष छप कर प्रकाशित हुईं।

## कार्यालय विभाग (office)

इस विभाग में संस्था के आय व्यय का हिसाब किताब रखा जाता है। संस्था की रकम का व्याज, मकानों का भाडा आदि से जो आय होती है उसका तथा संस्था के अन्तर्गत चलने वाले अध्यापकों और कर्मचारियों का वेतन, बिलों का भुगतान आदि जो व्यय होता है उसका तथा रुपैयों के लेन देन आदि का हिसाब किताब रख कर वहीखातों में जमाखर्च होता है। सामाजिक पत्र व्यवहार आदि समाज सेवा का कार्य भी इसी कार्यालय द्वारा भुगताया जाता है।

## लोन-(Loan) विभाग।

रु० ७१६८) रुपैये छात्रों को उच्च शिक्षण के लिए बिना व्याज लोन पर दिये हुए हैं।

## सन् १९४८ की आय का विवरण—

इस वर्ष (१९४८) संस्था में कलकत्ते के मकानों का १२

मास के भाडे के रुपैये २०३४४~)। और व्याज के रुपैये ३४३८।) रु० (शेयरों का डिविडेण्ड–१८८८) रु० तथा और रकम का व्याज १५५०।) कुल रुपये २३७८२।~)। की आय हुई।

इस वर्ष धर्मोपकरण खाते मे रुपैये ५००), दया चिकित्सा खाते में १०००) रुपैये, दीक्षोपकरण खाते में १०००) रुपैये और दया आयम्बिल खाते में ५००) रूपये। इस प्रकार उपरोक्त खातों में रुपये ३०००) श्री भैरोदानजी सेठिया ने जमा कराये हैं।

## सन् १९४८ का व्यय का विवरणः—

रु० ३७३८।≈)॥ विद्यालय विभाग–इसमे संस्कृत, प्राकृत, हिन्दी, हिन्दी शॉर्टहैण्ड, अंग्रेजी, और धार्मिक शिक्षण देने वाले अध्यापकों का वेतन खर्च तथा विद्यालय में अध्ययन करने, परीक्षा देने के लिए गये हुए विद्यार्थियों का सफर खर्च तथा परीक्षा फीस खर्च।

रु० २३४५) ग्रन्थालय (लायब्रेरी) विभाग— इस में संस्कृत, प्राकृत, हिन्दी, अँग्रेजी आदि भाषाओं की नवीन पुस्तकें मंगवाई जिनका खर्च तथा लायब्रेरियन और सहायक लायब्रेरियन आदि का वेतन खर्च तथा वाचनालय विभाग में आने वाले पत्र पत्रिकाओं का खर्च।

रु० ४१००) साहित्य प्रकाशन विभाग–इस विभाग में नवीन साहित्य निर्माण, सूत्रों का अनुवाद, साहित्य संशोधन आदि कार्य करने वाले पण्डितों का वेतन तथा छपाई आदि खर्च।

रु० ३४२१।-) सिद्धान्तशाला—साधु साध्वियों को उनके धर्मस्थानों पर जाकर अध्ययन कराने वाले पण्डितों का वेतन खर्च।

रु० १३०१।।।)। कन्या और श्राविका शिक्षण—कन्याओं और श्राविकाओं को अध्ययन कराने वाली अध्यापिकाओं का वेतन खर्च।

२२५०।≈)।।। कार्यालय विभाग—

२१६८।।।)।। मुनीम, रोकड़िया तथा कर्मचारियों का वेतन खर्च।

६६-)।। स्टेशनरी खर्च।

७०।।-)।।। फुटकर खर्च।

रु० ४८६।-)। धर्मप्रचार—उपहार विभाग—श्रावक श्राविकाओं को तथा भिन्न भिन्न पुस्तकालयों को मूल्य वाली पुस्तकें भेंट भेजी गई, उनकी कीमत तथा उनका डाकखर्च।

रु० ५५०।।)।। धर्म प्रचार धर्मोपकरण विभाग—श्रावक श्राविकाओं को आसन, पूंजणी, नवकरवाली आदि भेंट दी गई, उनकी कीमत।

रु० १५८४-)।। छात्रालय विभाग—बोर्डिङ्ग में रहने वाले छात्रों का भोजन खर्च तथा पानी और रोशनी खर्च।

रु० १४७१।।।≈)।।। छात्रवृत्ति—बोर्डिङ्ग के सिवाय बाहर के असक्त विद्यार्थियों को तथा उच्च शिक्षण प्राप्त करने वाले विद्यार्थियों को छात्र वृत्ति (स्कालर शिप) दी गई।

५३८।≈) दवा, चिकित्सा विभाग—दवा और डाक्टर की फीस आदि का खर्च।

रु० १४५७।।)। कमठाणा विभाग—कोठडी ( व्याख्यान-भवन ) की मरम्मत में खर्च हुआ।

५०) दया आयम्बिल विभाग।

४७३) असक्तों को सहायता दी।

संस्था का इस वर्ष कुल व्यय रु० २३७१७।।।-)।।। हुए।

---

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह, प्रथम भाग

पर प्राप्त

# सम्मतियाँ

## 'जैन प्रकाश' (बम्बई ता० १० अक्टूबर १९४०)

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह ( प्रथम भाग )।

संग्रहकर्त्ता—भैरोदानजी सेठिया, प्रकाशक—सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर। पृष्ठ ५००।

उपरोक्त बोल संग्रह में प्रथम बोल से पांचवें बोल तक संग्रह किया गया है। इस संग्रह से वर्तमान जैन साहित्य में एक बडी क्षति की पूर्ति हुई है। इस संग्रह को हम "जैन विश्व कोष" भी कह सकते हैं। प्रत्येक बोल इस खूबी से संग्रह किया गया है कि उस बोल से सम्बन्ध रखने वाले प्रत्येक विषय को इसमें स्पष्ट कर दिया है। प्रत्येक बोल के साथ

जैनशास्त्र स्थल का भी संपूर्ण रूप से उल्लेख किया है। अतः जिज्ञासु और विद्यार्थियों के लिये यह संग्रह बहुत ही उपयोगी है।

पक्की जिल्द, बढ़िया कागज और सुन्दर छपाई से पुस्तक को बहुत ही आकर्षक रूप से तैयार किया गया है। इस दृष्टि से मूल्य बहुत कम है।

सेठियाजी ने इसमें जो प्रयास किया है, उसके लिए हम उनको धन्यवाद देते हैं।

## 'स्थानकवासी जैन' (अहमदाबाद ता० १२-१-१९४१)

### श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह (प्रथम भाग)

संग्रहकर्त्ता—भैरोदानजी सेठिया, प्रकाशक-सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर। पाकुं सोनेरी पुठ्ठुं, डेमी ८ पेजी साइजना पृष्ठ ५००।

जैन फिलोसोफी केटली समृद्ध अने संगीन छे तेनो पुरावो आ ग्रन्थ अति संक्षेप मां आपी दे छे। अभ्यासी ने कया विषय पर जाणवुं छे तेनी माहिती अकारादि थी आपेल अनुक्रमणिका पर थी मली रहे छे। उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराजे विद्वत्ता भरी भूमिका लखी छे।

आज सुधी मां तत्त्वज्ञान विषय ने स्पर्शतां संख्या बन्ध पुस्तकों आ संस्था तरफ थी बहार पड्या छे। तेमां आ एक नो सुन्दर उमेरो करी संस्थाए जैन समाजनी सुन्दर सेवा बजावी छे।

श्रीमान् सेठ भैरोदानजी सा० ७२ वर्ष नी वयना वृद्ध होवा छतां तेओनी उदारता अने जैन धर्म प्रत्येनी अभिरुचि अन प्रेम केटलो छे ते तेमना आ संग्रह शोख थी जणाइ आवे छे। जैन समाजना अनेक धनिको पैकी मात्र ५–५० जो जैन साहित्य ना शोखीन निकले तो जैन साहित्य रूप वगीचो नव पल्लवित वनी जाय तेमां सन्देह नथी। श्री सेठियाजी ने तेमना आवा जैन तत्त्व ज्ञान प्रत्येना प्रेम बदल धन्यवाद घटे छे।

आ ग्रन्थ मां आत्मा, समकित, दण्ड, जम्बूद्वीप, प्रदेश परमाणु, त्रस, स्थावर, पांच ज्ञान, श्रुतचारित्र धर्म, इन्द्रियाँ, कर्म, स्थिति, कार्य्य, कारण, जन्म, मरण, प्रत्याख्यान, गुण-स्थान, श्रेणी, लोग, वेद, आगम, आराधना, वैराग्य, कथा, शल्य, ऋद्धि, पल्योपम, गति, कषाय, मेघ, वादि, पुरुषार्थ, दर्शन वगेरे सख्या वन्ध विषयों भेद–उपभेदों अने प्रकारो थी सविस्तर वर्णवामां आव्या छे। आ ग्रन्थ पाठशालाओं मां अने अभ्यासियों मां पाठ्यपुस्तक तरीके खूबज उपयोगी नीवड़ी शके तेम छे।

## श्री साधुमार्गी जैन पूज्य श्री हुक्मीचन्दजी महाराज की सम्प्रदाय का हितेच्छु श्रावक मण्डल रतलाम का

निवेदनपत्र ( मिति पौष शुक्ला १५. सं० १९९७ )

श्री जैन सिद्धान्त वोल संग्रह, प्रथम भाग। संग्रहकर्त्ता-श्रीमान् सेठ भैरोदानजी सेठिया बीकानेर। प्रकाशक-श्री सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर।

पुस्तक श्रीमान् सेठ सा० की ज्ञान जिज्ञासा का प्रमाण स्वरूप है। पुस्तक के अन्दर वर्णित सैद्धान्तिक बोलों की

संग्रहशैली एवं उनका विवरण बहुत सुन्दर रीति से दिया गया है। भाषा भी सरल एवं आकर्षक है। पुस्तक के पठन मनन से साधारण मनुष्य भी जैन तत्त्वों का बोध सुगमता पूर्वक कर सकता है। पुस्तक का कद एवं जिल्द की सुन्दरता देखते हुए न्योछावर नाम मात्र है। प्रत्येक जैन को तात्त्विक बोध करने के लिए उपयोगी है। सेठ सा० की तत्त्वरुचि और तत्त्वप्रचार की भावना प्रशंसनीय है। आपने साहित्य प्रचार में अपनी लक्ष्मी का सदुपयोग बहुत किया व कर रहे हैं।

Dr Banarsi Das Jain M A (Punjab) Ph D (London)

Lecturer, Oriental College, Lahore, 7-2-41-

It has given me much Pleasure to go through the, book 'SHRI JAIN SIDDHANTA BOL-SANGRAH' Part I compiled by Sri Bhairodan Sethia of Bikaner SethiaJi is a veteran student of Jainism being a practical follower of the teachings of Lord Mahavira He is, thus, fully competent for the task he has undertaken The book which is a mine of information about Jain doctrines is planned on the model of the 'Thananga Sutra' where in the fundamental categories are grouped together according to the number of their sub-divisions Consequently the Thananga Sutra is the chief source for the greater part of the book The present part covers categories and principles comprising one to five sub-divisions It consists of 423 Bols or formulas

The Bol-vichar or exposition of these formulas forms the bed rock of the Jain Siddhanta on which alone a sure structure of Jain studies can be built. For this reason the book will prove highly

useful to students of Jain philosophy Sethiaji has rendered great service to the cause of Jainism by writing this book and has thereby put Jain scholars under a deep debt of gratitude

The subject-index attached to the volume has greatly enhanced its value

I am eagerly awaiting the other parts of the work

बनारसीदास जैन एम. ए. पी. एच. डी.

युनिवर्सिटी लेक्चरर ओरिएण्टल कालेज, लाहोर ।

बीकानेर निवासी श्री भैरोदानजी सेठिया द्वारा संकलित 'श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह' का प्रथम भाग पढ़कर मुझे बड़ा हर्ष हुआ। सेठियाजी भगवान् महावीर के सच्चे अनुयायी और जैन दर्शन के पुराने अभ्यासी हैं। इसलिए अपने हाथ में लिए हुए काम के वे पूर्ण अधिकारी हैं। पुस्तक जैन सिद्धान्त विषयक सूचनाओं की खान है इसकी विषय व्यवस्था ठाणांग सूत्र के अनुसार की गई है, जहाँ सभी विषय उनके उपभेदों की संख्या के अनुसार इकट्ठे किए गये हैं। इसके फल स्वरूप पुस्तक का अधिक भाग ठाणांग सूत्र से लिया गया है। इस भाग में एक से लेकर पाँच भेदों वाले पदार्थ एवं सिद्धान्त तथा ४२३ बोल सन्निहित हैं।

बोलों का विचार या इन सिद्धान्तों का स्पष्टीकरण जैन दर्शन का आधार स्तम्भ है। जैन साहित्य का विशाल प्रासाद इन्हीं पर खड़ा किया जा सकता है। इस कारण से यह पुस्तक जैन दर्शन के अभ्यासियों के लिए बहुत लाभ-

दायक सिद्ध होगी। यह पुस्तक लिखकर सेठियाजी ने जैन साहित्य की बहुत बड़ी सेवा की है और जैन विद्वानों को सदा के लिए अपना ऋणी बना लिया है।

पुस्तक के साथ लगी हुई विषय सूची ने इसकी उपयोगिता को बहुत बढ़ा दिया है।

मैं इसके दूसरे भागों की उत्सुकता से प्रतीक्षा कर रहा हूँ।

भारतभूषण, शतावधानी पण्डित रत्न मुनि श्री १००८
श्री रत्नचन्द्र जी महाराज की सम्मति।

श्रावक वर्ग में साहित्य प्रचार करने के क्षेत्र में जितनी लगन सेठिया जी 'श्री अगरचंदजी भैरोदानजी' सा० में दिखाई देती है, उतनी लगन अन्य किसी में क्वचित् ही दिखाई देती होगी।

अभी उन्होंने एक एक बोल का क्रम लेकर शास्त्रीय वस्तुओं का स्वरूप बताने वाली एक पुस्तक तैयार करने के पीछे अपनी देखरेख के अन्दर अपने पण्डितों द्वारा "श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह" के प्रथम भाग को तय्यार करवाने में जो अथाह परिश्रम उठाया है, वह अति प्रशंसनीय है। एक बोल से पाँच बोल तक का विभाग बिल्कुल तैयार हो गया है। उस विभाग का अवलोकन तथा सुधार करने के लिए पं० पूर्णचन्द्रजी दक अजमेर तथा पालनपुर आकर उसे आद्योपान्त सुना गए हैं।

संक्षेप से पुस्तक जैनदृष्टि से बहुत ही उपयोगी है। जैन

शैली तथा जैन तत्त्वों को समझने के लिए जैन तथा जैनेतर दोनों को लाभप्रद होगी।

ता० ३–७–४० घाटकोपर ( बम्बई ) } पं वसन्ती लाल जैन c/o उत्तमलाल कीरचन्द लाल बंगला, घाटकोपर।

जैन धर्म दिवाकर, जैनागम रत्नाकर, साहित्य रत्न, जैन मुनि श्री १००८ उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराज (पञ्जाबी) का

## सम्मति पत्र

श्रीमान् पं० श्यामलालजी बी. ए. प्रस्तुत ग्रन्थ को दिखाने यहाँ आये थे। मैंने तथा मेरे प्रिय शिष्य पं० हेमचन्द्रजी ने ग्रन्थ का भली भाँति पर्यवेक्षण किया।

यह ग्रन्थ अतीव सुन्दर पद्धति से तैयार किया है। आगमों से तथा अन्य ग्रन्थों से बहुत ही सरस एवं प्रभावशाली बोलों का संग्रह हृदय में आनन्द पैदा करता है। साधारण जिज्ञासु जनता को इस ग्रन्थ से बहुत अच्छा ज्ञान का लाभ होगा। प्रत्येक जैन विद्यालय में यह ग्रन्थ पाठ्यपुस्तक के रूप में रखने योग्य है। इससे जैन दर्शन सम्बन्धी अधिकांश ज्ञातव्य बातों का सहज ही में ज्ञान हो जाता है।

श्रीमान् सेठियाजी का तत्त्वज्ञान सम्बन्धी प्रेम प्रशंसनीय है। लक्ष्मी के द्वारा सरस्वती की उपासना करने में सेठियाजी सदा ही अग्रसर रहे हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रकाशन करके सेठजी ने इस दिशा में सराहनीय उद्योग किया है।

ता० २७–६–१६४०. लुधियाना ( पञ्जाब ) } जैन मुनि उपाध्याय आत्माराम (पञ्जाबी) लुधियाना।

श्री अगरचंद भैरोदान सेठिया जैन ग्रंथमाला बीकानेर
द्वारा प्रकाशित श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह के आठ भागों
का
संक्षिप्त विषय विवरण
श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह—

( द्वितीयावृत्ति ) भाग १ से ८ तक। ये भाग सरल हिन्दी में ठाणांग और समवायांग के ढंग पर तैयार किये गये हैं। इनका प्रथम संस्करण सम्पूर्ण भारतवर्ष में पहुँचा और इनकी मुक्तकंठ से प्रशंसा की गई है। जैन सिद्धान्त के प्रायः प्रत्येक विषय को इन में सरल विधि से समझाया गया है। इन्हें जैन सिद्धान्तों का इन्साइक्लोपीडिया ( विश्वकोष ) कहा जाय तो अनुचित न होगा। यह संग्रह आगम शास्त्रों और प्रामाणिक धर्म शास्त्रों के आधार से तैयार किया गया है। उनके नीचे प्रमाण का उल्लेख भी किया गया है। प्रत्येक भाग में अकारादि क्रम की सूची भी जोड़ दी गई है। इस संशोधित आवृत्ति के प्रत्येक भाग का मूल्य लागत मात्र ज्ञान प्रचार की दृष्टि से रखा गया है।

## ८ भागों का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है—

( १ ) प्रथम भाग— इस में विविध प्रकार के बोल संग्रह १ से ५ तक। बोल संख्या १ से ४२३ हैं। इस में एक एक के, दो दो के, तीन तीन के, चार चार के, पांच पांच के, बोल आगम शास्त्रों से लेकर दिये गये हैं।

( २ ) द्वितीय भाग— इस में बोल संग्रह ६ और ७ का वर्णन है। बोल संख्या ४२४ से ५६३। इसमें षड्द्रव्य के

भेद, अवसर्पिणी उत्सर्पिणी के ६–६ आरे, प्रतिलेखना के भेद, छः लेश्या, परदेशी राजा के ६ प्रश्न, षड्दर्शन तथा ६–६ के कई बोल। प्राणायाम सात, सात नरकों का वर्णन, ७ निह्नवों का वर्णन, ७ नय, सप्तभंगी आदि कई बोल बड़े ही सरल ढंग से लिखे गये हैं।

( ३ ) तृतीय भाग– इस में ८ से १० तक के बोल हैं। बोल संख्या ५६४ से ७६६ तक है। इसमें ७ आचार, ८ प्रमाद, प्रतिक्रमण के भेद व दृष्टान्त, आठ कर्म विस्तार सहित, आठ आत्मा, अहिंसा भगवती की ८ उपमा, भगवान् महावीर के शासन में तीर्थङ्कर गोत्र बांधने वाले जीव ९, नवतत्त्व, स्वप्न के ९ निमित्त, नव नियाणे, भगवान् महावीर के १० स्वप्न, एषणा के १० दोष, समाचारी १०, प्रव्रज्या १०, आलोचना के १० दोष, चित्त समाधि के १० स्थान, संसार की समुद्र के साथ १० उपमा, मनुष्य भव की दुर्लभता के १० दृष्टान्त, दस अछेरे, श्रावक के १० लक्षण, दस श्रावक, श्रेणिक राजा की १० राणियां, पइण्णा दस, असज्झाय आंतरिक्ष १० और औदारिक १०, सम्यक्त्व प्राप्ति के १० बोल, मिथ्यात्व १०, सत्य वचन के १० प्रकार, ब्रह्मचर्य के समाधिस्थान १०, पच्चखाण १०, वैयावच्च १०, संज्ञा १०, संवर १०, असंवर १०, वाद के १० दोष, १० प्रकार के सब जीव, अजीव परिणाम १०, अरूपी जीव के १० भेद, १० प्रकार के कल्पवृक्ष, महानदियां १०, मन के १० दोष, वचन के १० दोष, कुलकर १०, दान १० और सुख १० आदि बहुत से बोल हैं।

( ४ ) चतुर्थ भाग– बोल संग्रह ११ से १३ तक। बोल

संख्या ७७० से ८२१ तक। भगवान् महावीर के ११ नाम, दशवैकालिक सूत्र दूसरा सामएण पुव्वयं नाम के अध्ययन की ११ गाथाएँ, संसार में ११ बातों की प्राप्ति होना बहुत दुर्लभ है, आरम्भ परिग्रह को छोड़े बिना ११ बातों की प्राप्ति नहीं हो सकती, गणधर ११, अंग सूत्र ११, उपांग सूत्र १२ का वर्णन, सूत्र के १२ भेद, अननुयोग के १२ दृष्टान्त, उत्तराध्ययन २१ वें अध्ययन की जैन साधु के लिये मार्ग प्रदर्शक १२ गाथाएँ, अरिहन्त के १२ गुण, चक्रवर्ती १२, उपयोग १२, कम्मिया बुद्धि के १२ दृष्टान्त, निश्चय और व्यवहार से श्रावक के भावव्रत १२, श्रावक के बाहर व्रत लेने की संक्षिप्त टीप, भिक्खु पडिमा १२, सम्भोग १२, १२ महीनों में पोरिसी का परिमाण, धर्म के १२ विशेषण, कर्म प्रकृतियों के १२ द्वार, भावना १२, विनय के १३ भेद, क्रियास्थान १३, आहारक और अनाहारक के १३ द्वार, क्रोध आदि की शान्ति के १३ उपाय, उत्तराध्ययन के चौथे असंस्कृत नामक अध्ययन की १३ गाथाएँ, भगवान् ऋषभ देव के १३ भव, सम्यक्त्व के लिए १३ दृष्टान्त।

( ५ ) पांचवां भाग– इसमें बोल संग्रह १४ से १९ तक। बोल संख्या ८२२ से ९०० तक है। श्रुतज्ञान के १४ भेद, पूर्व १४, ज्ञान के अतिचार १४, भूतग्राम के १४ भेद, संमुर्च्छिम मनुष्यों के उत्पत्ति स्थान १४, स्वप्न १४, महास्वप्न १४, श्रावक के १४ नियम, १४ प्रकार का दान, साधु के लिये अकल्पनीय १४ बातें, अविनीत के १४ लक्षण, सप्रदेशी अप्रदेशी के १४ द्वार, पढमापढम के १४ द्वार, चरमाचरम के १४ द्वार, १४ राजूप्रमाण लोक, मार्गणा स्थान १४, गुणस्थान १४ का विवरण, सिद्धों के १५ भेद, मोक्ष के

१५ अंग, दीक्षा देने वाले गुरु के १५ गुण, विनीत के १५ लक्षण, वैनयिकी बुद्धि के १५ दृष्टान्त, पूज्यता को बतलाने वाली १५ गाथाएँ, अनाथता की १५ गाथाएँ, कर्म भूमि १५, परमाधार्मिक १५, कर्मादान १५, दशवैकालिक सूत्र द्वितीय चूलिका की १६ गाथाएँ, उत्तराध्ययन पन्द्रहवें अध्ययन सभिक्खु की १६ गाथाएँ, बहुश्रुत साधु की १६ उपमाएँ, दीक्षार्थी के १६ गुण, गवेषणा के १६ दोष, साधु को कल्पनीय ग्रामादि १६ स्थान, आश्रव आदि के १६ भाँगे, चन्द्रगुप्त राजा के १६ स्वप्न, महावीर की वसति विषयक १६ गाथाएं, सोलह सत्तियों की कथा, दशवैकालिक विनय समाधि ९वें अध्ययन की १७ गाथाएँ, भगवान् महावीर की तपश्चर्या विषयक १७ गाथाएँ, मरण १७ प्रकार का, पन्नवणा सूत्र के २१ वें पद के शरीर के १७ द्वार, भाव श्रावक के १७ लक्षण, संयम के १७ भेद, अरिहन्त भगवान् में नहीं पाये जाने वाले १८ दोष, गतागत के १८ द्वार, साधु के १८ कल्प, दीक्षा के अयोग्य १८, पौषध के १८ दोष, १८ पापस्थानक, चोर की प्रसूति १८, उत्तराध्ययन के छट्ठे क्षुल्लक निर्ग्रन्थीय अध्ययन की १८ गाथाएं, दशवैकालिक प्रथम चूलिका की १८ गाथाए, कायोत्सर्ग के १९ दोष, ज्ञाता धर्म कथाङ्ग की १९ कथाएं आदि।

( ६ ) छठा भाग– बोल संग्रह २० से ३०। बोल संख्या ९०१ से ९६० तक। आनुपूर्वी, आनुपूर्वी कण्ठस्थ गुणने की सरल विधि, श्रुत ज्ञान के २० भेद, तीर्थङ्कर नाम कर्म बांधने के २० बोल, विहरमान २०, २० कल्प साधु के, परिहार विशुद्धि चारित्र के २० द्वार, असमाधि के २० द्वार, आश्रव के २० भेद, संवर के २० भेद, उत्तराध्ययन चतुरंगीय तीसरे

अध्ययन की २० गाथाएं, विपाक सूत्र की २० कथाएं, श्रावक के २१ गुण, धोवण पानी २१ प्रकार का, २१ शबल दोष, विद्यमान पदार्थ की अनुपलब्धि के २१ कारण, पारिणामिकी बुद्धि के २१ दृष्टान्त, दशवैकालिक सभिक्खु दसवें अध्ययन की २१ गाथाएं, उत्तराध्ययन सूत्र के चरणविहि नामक ३१वें अध्ययन की २१ गाथाएं, प्रश्नोत्तर २१, साधु धर्म के विशेषण २२, निग्रहस्थान २२, भगवान् महावीर की चर्या विषयक आचारांग ६ वां अ० उ० १ की २३ गाथाएं, साधु के उतरने योग्य तथा अयोग्य स्थान २३, क्षेत्र परिमाण के २३ भेद, ५ इन्द्रिय के विषय २३, गत उत्सर्पिणी के २४ तीर्थङ्कर, ऐरवत क्षेत्र में वर्तमान अवसर्पिणी के २४ तीर्थङ्कर, वर्तमान अवसर्पिणी के २४ तीर्थङ्कर, चौवीस तीर्थङ्करों का लेखा, भरत क्षेत्र के आगमी २४ तीर्थङ्कर, ऐरवत क्षेत्र के आगामी २४ तीर्थङ्कर, विनय समाधि दशवैकालिक अध्ययन ६ की २४ गाथाएं, दण्डक २४, उपाध्याय के २५ गुण, ५ महाव्रत की २५ भावनाएं, प्रतिलेखना के २५ भेद, क्रिया २५, सूयगडांग सूत्र के ५ वें अध्ययन की २५ गाथाएं, आर्य क्षेत्र साढ़े पच्चीस, २६ बोलों की मर्यादा, वैमानिक देवों के २६ भेद, साधु के २७ गुण, सूयगडांग सूत्र के १४ वें अध्ययन की २७ गाथाएं, सूयगडांग सूत्र के ५वें अध्ययन की २७ गाथाएं, आकाश के २७ नाम, औत्पातिकी बुद्धि के २७ दृष्टान्त, मतिज्ञान के २८ भेद, मोहनीय कर्म की २८ प्रकृतियां, अनुयोग देने वाले के २८ गुण, नक्षत्र २८, लब्धियाँ २८, सूयगडांग सूत्र के महावीर स्तुति नामक छट्ठे अध्ययन की २६ गाथाएँ, पाप श्रुत के २६ भेद, अकर्म भूमि के ३० भेद, परिग्रह के ३० भेद, भिक्षाचर्या के ३० भेद, महामोहनीय कर्म के ३० स्थान।

(७) सातवाँ भाग—बोल ३१ से ५७ तक। बोल संख्या ६६१ से १०१२ तक। सिद्ध भगवान् के ३१ गुण, साधु की ३१ उपमाएं, सूत्र कृतांग सूत्र चौथे अध्ययन की ३१ गाथाएं, ब्रह्मचर्य-शील की ३२ उपमाएं, ३२ योग संग्रह, ३२ सूत्र, ३२ सूत्रों के नाम, ३२अस्वाध्याय, वंदना के ३२ दोष, सामायिक के ३२ दोष, विजय ३२, उत्तराध्ययन सूत्र के ५ वें अकाममरणीय अ० की ३२ गाथाएं, उत्तराध्ययन सूत्र के ११ वें बहुश्रुत पूजा अध्ययन की ३२ गाथाएं, सूयगडांग सूत्र द्वितीय अध्ययन के द्वितीय उ० की ३२ गाथाएं, आशातना ३३, अनन्तरागत सिद्धों के अल्प-बहुत्व के ३३ बोल, तीर्थङ्कर देव के ३४ अतिशय, गृहस्थ धर्म के ३५ गुण, सूयगडांग सूत्र के नवें अध्ययन की ३६ गाथाएं, आचार्य के ३६ गुण, प्रश्नोत्तर ३६, उत्तराध्ययन सूत्र के १० वें द्रुमपत्रक अध्ययन की ३७ गाथाएं, सूयगडांग सूत्र के ग्यारहवें मार्गाध्ययन की ३८ गाथाएं, समय क्षेत्र के ३६ कुल पर्वत, खर बादर पृथ्वीकाय के ४० भेद, आहार के दायक दोष से दूषित चालीस दाता, उदीरणा बिना उदय में आने वाली ४१ प्रकृतियां, आहारादि के ४२ दोष, नाम कर्म की ४२ प्रकृतियां, आश्रव के ४२ भेद, पुण्य प्रकृतियां ४२, प्रवचन विषय संग्रह ४३, स्थावर जीवों की अवगाहना के अल्प बहुत्व के ४४ बोल, उत्तराध्ययन सूत्र के २५वें अध्ययन की ४५ गाथाएं, आगम ४५, गणित योग्य काल प्रमाण के ४६ भेद, आहार के ४७ दोष, तिर्यञ्च के ४८ भेद, ध्यान के ४८ भेद, श्रावक के प्रत्याख्यान के ४६ भंग, प्रायश्चित्त के ५० भेद, आचारांग प्रथम श्रुतस्कंध के ५१ उद्देशे, विनय के ५२ भेद, साधु के ५२ अनाचीर्ण,

मोहनीय कर्म के ५३ नाम, उत्तम पुरुष ५४, दर्शन विनय के ५५ भेद, ५६ अन्तर द्वीप, संवर के ५७ भेद।

## (८) आठवाँ भाग—(सात भागों का विस्तृत विषय कोष)

इस में सातों भागों के बोल अनुक्रम से दिये गये हैं। कौनसा विषय और कौनसा बोल सात भागों में से किस किस स्थान पर है। इस आठवें भाग से स्पष्ट ज्ञात हो जायगा। बोलों के विषय में सूत्रों द्वारा प्रमाण दिये गये हैं। यदि कोई भाग मौजूद न हो तो भी दिये गये प्रमाणों के द्वारा ही बोलों का ज्ञान आसानी से हो सकता है। आवश्यकतानुसार सभी बोलों पर अनेक प्रमाण दिये गये हैं। बोल जिज्ञासु प्रेमियों के लिये यह भाग बहुत उत्तम रहेगा। अतः इसी आवश्यकता को लेकर यह ग्रन्थ बहुत परिश्रम से बनाया गया है।

## सूचना

श्री सेठिया जैन ग्रंथमाला द्वारा प्रकाशित धार्मिक पुस्तकें, आनुपूर्वी, बोल, थोकड़े, स्तवन, ढाल, सामायिक, प्रतिक्रमण सूत्र, मूल तथा सार्थ, व हिन्दी बाल शिक्षा, नैतिक धार्मिक शिक्षा आदि की पुस्तकें मिलती हैं। "श्री जैन हितेच्छु श्रावक मंडल रतलाम" की प्रकाशित पुस्तकें, श्रीमज्जैनाचार्य पूज्य श्री जवाहरलालजी महाराज सा० का जीवन चरित्र और पूज्यश्री के व्याख्यानों से उद्धृत जवाहर किरणावली की किरणें १ से १८ तक भी मिलती हैं। सूचीपत्र मंगवाकर देखिये।

धार्मिक उपकरण—यहां दीक्षा संबंधी धर्मोपकरण ओघा,

पूंजणी, वस्त्र, पात्र, कम्बल ऊनी, आसन, नवकरवाली ( माला ) आदि तथा शुद्ध छपे हुए दशवैकालिक, उत्तराध्ययन, साधु प्रतिक्रमण, नंदी, सुखविपाक आदि एवं चौपड़ी, कामी फीता, डोरी, सूत्र बांधने के पलेटे, सूत्र रखने के डिब्बे, काठ की पट्टियां, पुट्ठे, पूंजणी की डान्डी आदि भी मिलते है।

विद्यालय में—धार्मिक और हिन्दी की उच्च शिक्षा दी जाती हैं। मेट्रिक या इससे अधिक योग्यता वाले छात्रों को महाजनी (शराफी) वही खाता का जमा खर्च सिखाया जाता है और जनरल ज्ञान के लिये अंग्रेजी का व्यावहारिक ज्ञान (पत्र लेखन, पत्रों का पढ़ना, अंग्रेजी में बातचीत करना आदि ) भी करवाया जाता है।

दीक्षाभिलाषी या प्रचारक बनने की अभिलाषा वाले श्रावक श्राविकाओं की पढाई का भी प्रबन्ध किया जाता है।

पता—अगरचंद भैरोदान सेठिया

जैन पारमार्थिक संस्था, (ग्रन्थालय भवन)

मोहल्ला मरोटियान Bikaner B. K S Ry.

बीकानेर ( राजपूताना )



# प्रमाण के लिए उद्धृत ग्रन्थों की सूची

| ग्रन्थ नाम | कर्त्ता | प्रकाशक एवं प्राप्ति स्थान। |
| --- | --- | --- |
| अनुयोग द्वार सूत्र | मलधारी हेमचन्द्र सूरि | आगमोदय समिति, सूरत। |
| आगमसार | देवचन्द्रजी | " |
| आचाराङ्ग सूत्र | टीकाकार–शीलाङ्काचार्य | आगमोदय समिति " |
| आतुरप्रत्याख्यान पइण्णा | " | " |
| आवश्यक | मलयगिरि | आगमोदय समिति " |
| उत्तराध्ययन सूत्र | टीकाकार–श्री शान्त्याचार्य | आगमोदय समिति " |
| उपासक दशाङ्ग सूत्र | टीकाकार–अभयदेव सूरि | " " " |
| औपपातिक सूत्र | " " | " " " |
| कर्त्तव्य कौमुदी दूसरा भाग | शा० रत्नचन्द्रजी म० | भैरोदानजी जेठमलजी सेठिया, बीकानेर। |
| कर्मग्रन्थ भाग १-२ | व्याख्याकार–पं० सुखलालजी | आत्मानन्द जैन पुस्तकप्रचारक मण्डल आगरा। |
| कर्मप्रकृति (कम्मपयडि) | शिवशर्माचार्य | जैन धर्मप्रसारक सभा, भावनगर। |
| कारण संवाद | शा० रत्नचन्द्रजी म० | हीरालाल सुगनचन्द जैन अजमेर। |
| चतुर्भावना पाठमाला | " " " | रतनलाल अर्हद्दास जैन, सोनीपत। |

| ग्रन्थनाम | कर्ता | प्रकाशक एवं प्राप्तिस्थान |
|---|---|---|
| २१ जीवाजीवाभिगम सूत्र | टीका—मलयगिरि | आगमोदय समिति |
| ज्ञाताधर्मकथाङ्ग सूत्र | ” अभयदेव सूरि | ” ” |
| ज्ञानार्णव | शुभचन्द्राचार्य | परमश्रुतप्रभावक मंडल, बम्बई |
| तत्त्वार्थाधिगम भाष्य | श्री उमास्वाति | मोतीलाल लाधाजी, पूना |
| तन्दुल वयाली पइण्णा | | |
| दशवैकालिक निर्युक्ति | भद्रबाहुस्वामी | आगमोदय समिति |
| दशाश्रुतस्कन्ध | अनुवादक उपा० श्री आत्मारामजी म० | जैन शास्त्रमाला, लाहोर |
| द्रव्यलोक प्रकाश | विनय विजय जी महाराज | हीरालाल हंसराज, जामनगर |
| द्रव्यानुयोग तर्कणा | मुनि भोजसागरजी | परमश्रुत प्रभावक मंडल, बम्बई |
| धर्मरत्न प्रकरण | श्री शान्ति सूरि | आत्मानन्द जैन सभा, भावनगर |
| धर्मसंग्रह | उपाध्याय मानविजय जी | आगमोदय समिति |
| नन्दी सूत्र | देववाचक क्षमाश्रमण | ” ” |
| निशीथ चूर्णि | | |
| न्यायकोष | महामहोपाध्याय भीमाचार्य | गवर्नमेंन्ट सेन्ट्रल बुक डिपो, बम्बई |

| ग्रन्थनाम | कर्ता | प्रकाशक एवं प्राप्तिस्थान |
|---|---|---|
| न्यायदीपिका | श्री धर्मभूषण यति | जैन ग्रन्थ रत्नाकर कार्यालय, बम्बई |
| न्यायप्रदीप | दरबारीलालजी न्यायतीर्थ | " " " " |
| पिण्डनियुक्ति | भद्रबाहुस्वामी | आगमोदय समिति |
| पंचनिर्ग्रन्थीप्रकरण | | |
| पंचाशक | श्री हरिभद्रसूरि | जैनधर्म प्रसारक सभा, भावनगर |
| प्रज्ञापना सूत्र | मलयगिरि टीका | आगमोदय समिति |
| प्रमाणनयतत्त्वालोकालंकार | वादिदेव सूरि | हर्षचन्द्र भूराभाई, बनारस |
| प्रवचनसारोद्धार | श्री नेमिचन्द्रसूरि | आगमोदय समिति |
| प्रश्न व्याकरण सूत्र | अभय देवसूरि | " " |
| भगवती सूत्र | " " | " " |
| भावना शतक | शतावधानी रत्नचन्द्रजी म० | चन्द्रावनदास दयाल, बम्बई |
| योग शास्त्र | हेमचन्द्राचार्य | जैनधर्म प्रसारक सभा, भावनगर |
| रत्नाकरावतारिका | रत्नप्रभसूरि | हर्षचन्द्र भूराभाई, बनारस |
| रायप्रश्नीय सूत्र | मलयगिरि टीका | आगमोदय समिति |

| ग्रन्थ नाम | कर्त्ता | प्रकाशक एवं प्राप्तिस्थान |
|---|---|---|
| विपाक सूत्र | अभयदेव सूरि | आगमोदय समिति |
| विशेषावश्यक भाष्य | जिनभद्र गणि क्षमा श्रमण | हर्षचन्द्र भूराभाई, बनारस |
| बृहत्कल्प सूत्र | | |
| व्यवहार सूत्र | अनुवादक-अमोलख ऋषिजी म० | |
| श्रावक प्रज्ञप्ति | | राजाबहादुर लाला सुखदेवसहाय |
| सम्मति तर्क | वाचक मुख्य उमास्वाति | ज्वालाप्रसाद, हैदराबाद |
| समवायाङ्ग सूत्र | सिद्धसेन दिवाकर | ज्ञान प्रसारक मण्डल, बम्बई |
| सरलपिङ्गल | अभयदेव सूरि | गुजरात पुरातत्व मंदिर, अहमदाबाद |
| सूत्रकृताङ्ग सूत्र | पुत्तनलाल विद्यार्थी | आगमोदय समिति |
| स्थानाङ्ग ( ठाणांग ) सूत्र | श्री शीलाङ्काचार्य | हिन्दी सा० सम्मेलन, प्रयाग |
| स्याद्वादमञ्जरी | अभयदेव सूरि | आगमोदय समिति |
| | मल्लिषेण सूरि | ,, ,, |
| | | मोतीलाल लाधाजी, पूना |

# दो शब्द

" श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह" नामक ग्रन्थ का प्रथम भाग पाठकों के सामने रखते हुए मुझे विशेष हर्ष हो रहा है। इसे तय्यार करने में मेरा मुख्य उद्देश्य था आत्म-संशोधन। वृद्धावस्था में यह कार्य मुझे चित्त शुद्धि, आत्म-सन्तोष और धर्म ध्यान की ओर प्रवृत्त करने के लिए विशेष सहायक हो रहा है। इसी के श्रवण, मनन और परिशीलन में लगे रहना जीवन की विशेष अभिलाषा है। इसकी यह आंशिक पूर्ति मुझे असीम आनन्द दे रही है। ज्ञान प्रसार और पारमार्थिक उपयोग इसके आनुषंगिक फल हैं। यदि पाठकों को इससे कुछ भी लाभ हुआ तो मैं अपने प्रयास को विशेष सफल समझूँगा। प्रस्तुत पुस्तक मेरे उद्दिष्ट प्रयास का केवल प्रारम्भिक अंश है। इस प्रथम भाग में भी एक साल का समय लग गया है। दूसरा भाग भी शीघ्र ही प्रकाशित करने की अभिलाषा है। पाठकों की शुभ कामना का बहुत बड़ा बल अपने साथ लेकर ही मैं इस कार्य भार को वहन कर रहा हूं। बीकानेर बूलन प्रेस के सामायिक भवन मे इस सद्विचार का श्रीगणेश हुआ था और वहीं इसे यह रूप प्राप्त हुआ है। उद्देश्य, विषय और वातावरण की पवित्र छाप पाठकों पर पड़े बिना न रहेगी, ऐसा मेरा विश्वास है।

संवत् १९७२ तथा १९७६ में 'छत्तीस बोल संग्रह' नामक ग्रंथ के प्रथम भाग और द्वितीय भाग क्रमशः प्रकाशित हुए थे। पाठकों ने उन संग्रहों का यथोचित आदर किया। अब भी उनके प्रति लोगों की रुचि बनी हुई है। वे संग्रह

ग्रंथ भी वर्षों के परिश्रम का फल थे और अनेक सन्त-मुनिराजों से सुन कर एवं धार्मिक ग्रंथो के अनुशीलन के पश्चात् संग्रहीत हुए थे और विशेषतः उनका आधार प्रसिद्ध स्थानाङ्ग सूत्र और समवायाङ्ग सूत्र थे। उक्त सूत्र एवं अन्य ग्रंथों की शैली पर रचित होने पर भी हम उस संग्रह को सर्वाङ्ग पूर्ण नहीं कह सकते। वे हमारे प्रथम प्रयास थे और उनमें अनुभव की इतनी गहराई न थी। परन्तु उस समय के समाज को देखते हुए वे समय मे पूर्व ही कहे जायें तो कोई अत्युक्ति न होगी। आज समाज के ज्ञान का स्तर उस समय की अपेक्षा ऊँचा हो गया है। इसी लिए प्रस्तुत ग्रंथ शैली आदि की दृष्टि से, 'छत्तीस बोल संग्रह' का अनुगामी होते हुए भी कुछ विशेषताओं से सम्बद्ध है। यह अन्तर कुछ तो बढे हुए अनुभव के आधार पर है, कुछ वर्तमान समाज की बढती हुई ज्ञान पिपासा को तदनुरूप तृप्त करने के लिए और कुछ साधनों की सुविधा पर है जो इस बार सौभाग्यवश पहले से अधिक प्राप्त हो सकी है।

इस बार जितने भी बोल संग्रहीत हुए हैं। प्रायः सभी आगम एवं सिद्धान्त ग्रंथों के आधार पर लिखे गए हैं।

बोलों के आधारभूत ग्रंथों का नामोल्लेख भी यथा-स्थान कर दिया गया है। ताकि, अन्वेषणप्रिय पाठकों को संदर्भ के लिए इधर उधर खोजने में विशेष परिश्रम न करना पड़े। बोलों के साथ ही आवश्यक व्याख्या और विवेचन भी जोड़ दिया गया है। इस विस्तार को हमने इस लिए उपयोगी और महत्वपूर्ण समझा है कि पुस्तक सार्वजनिक और विशेष उपयोगी हो सके। बोलों के संग्रह, व्याख्यान

और विवेचन में मध्यस्थ दृष्टि से काम लिया गया है। साम्प्रदायिकता को छोड़ कर शास्त्रीय प्रमाणों पर ही निर्भर रहने की भरसक कोशिश की गई है। इसी लिये ऐसे बोलों और विवेचनों को स्थान नहीं दिया है जो साम्प्रदायिक और एक देशीय हैं। आशा है प्रस्तुत ग्रंथ का दृष्टिकोण और विवेचन शैली उदार पाठकों को समयोपयोगी और उचित प्रतीत होंगे।

प्रत्येक विषय पर दिए गए प्राचीन शास्त्रों के प्रमाण जैनदर्शन का अनुसन्धान करने वाले तथा दूसरे उच्च कक्षा के विद्यार्थियों के लिए भी विशेष उपयोगी सिद्ध होंगे। बोलों का यह बृहत् संग्रह उनके लिए 'जैन विश्वकोष' का काम देगा। साधारण स्कूल तथा पाठशालाओं के अध्यापक भी विद्यार्थियों के लिए उपयोगी तथा प्रामाणिक विषय चुनने में पर्याप्त लाभ उठा सकेंगे। उनके लिए यह ग्रंथ एक मार्ग दर्शक और रत्नों के भण्डार का काम देगा। साधारण जिज्ञासुओं के लिए तो इसकी उपयोगिता स्पष्ट ही है।

ग्रन्थ में आए हुए विषयों की सूची बोलों के नम्बर देकर अकाराद्यनुक्रमणिका के अनुसार प्रारम्भ में दे दी गई है। इस से पाठकों को इच्छित विषय ढूंढने में सुविधा होगी।

चूंकि इस पुस्तक की शैली में संख्यानुक्रम का अनुसरण किया गया है। इस लिए पाठकों को एक ही स्थान पर सरल एवं सूक्ष्म भाव तथा विचार के बोलों का संकलन मिलेगा, परन्तु इस दशा में यह होना स्वाभाविक ही था। इस कठिनाई को हल करने के लिए कठिन बोलों पर विशेष रूप से सरल एवं विस्तृत व्याख्याएँ दी गई हैं। कठिन और

दुर्बोध विषयों को सरल एवं सुबोध करने के प्रयत्न में सम्भव है भावों में कहीं पुनरुक्ति प्रतीत हो, परन्तु यह तो जान बूझ कर पाठकों की सुविधा के लिए ही किया गया है।

ये शब्द इसलिये लिखे जा रहे हैं कि प्रेमी पाठकों को मेरे प्रयास के मूल में रही हुई भावना का पता लग जाय और वे जान लें कि जहां इसमें आत्मोन्नति की प्रेरणा है वहीं लोकोपकारी प्रवृत्ति भी है। ग्रंथ के सम्बन्ध में जो कुछ कहा गया है वह पाठकों को अपने परिश्रम का आभास करा कर प्रभावित करने के लिए नहीं अपितु इस धार्मिक अनुष्ठान का समुचित आदर करने के लिए है। यदि वे मेरे इस कार्य से किंचिन्मात्र भी आध्यात्मिक स्फूर्ति का अनुभव करेंगे तो लोक कल्याण की भावना को इससे भी सुन्दर और आध्यात्मिक साहित्य मिल सकेगा।

"श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह" में 'बोल' शब्द साधारण पाठकों को एक देशीय प्रतीत होगा, किन्तु शास्त्रों में जहाँ स्थान शब्द है, खड़ी बोली और संस्कृत में जहाँ अङ्क या संख्या शब्द दिए जाते हैं, वहीं जैन परम्परा में "बोल" शब्द प्रचलित है। प्राकृत और संस्कृत न जानने वाले पाठक भी इससे हमारा उद्दिष्ट अभिप्राय सरलता से समझ सकेंगे। इसी लिए और शब्दों की अपेक्षा इसको विशेषता दी गई है और इस ग्रन्थ में "बोल" शब्द का ही प्रयोग किया गया है।

इस ग्रंथ को शुद्ध और प्रामाणिक बनाने के लिए भरसक कोशिश की गई है। फिर भी मानव सुलभ त्रुटियों का रह जाना सम्भव है। यदि सहृदय पाठक उन्हें सूचित करने की

कृपा करेंगे तो आगामी संस्करण में सुधार ली जाएँगी। इसके लिए मैं उनका विशेष अनुगृहीत रहूँगा।

बुलन प्रेस, बीकानेर
आषाढ शुक्ला ३, संवत १९९७
ता० ८ जोलाई १९४० ई०

निवेदक:—
भैरोदान सेठिया

## द्वितीया वृत्ति के सम्बन्ध में:—

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह प्रथम भाग की द्वितीया वृत्ति पाठकों के कर कमलों में पहुँचाते हुए हमें अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है प्रथमावृत्ति में अकारादि-अनुक्रमणिका में केवल बोल नम्बर दिये गये थे परन्तु द्वितीयावृत्ति में पृष्ठ संख्या और बढा देने से पाठकों को सुविधा होगी। प्रथमावृत्ति में प्रमाण रूप से उद्धृतग्रन्थों की सूची नहीं दी गई थी अब की बार वह दे दी गई है।

वर्तमान समय में कागज, छपाई, बन्धाई एवं अन्य सब सामान के भाव बहुत अधिक बढ़ जाने से द्वितीयावृत्ति में कीमत बढ़ानी पड़ी है। फिर भी ज्ञान प्रचार की दृष्टि से इस का मूल्य लागत मात्र रखा गया है। यह भी फिर ज्ञान प्रचार में ही लगता है।

पुस्तकें मंगाने वालों से प्रार्थना है कि अपना नाम, पता, मुकाम, पोस्ट ऑफिस और रेल्वे स्टेशन आदि हिन्दी और अंग्रेजी में साफ साफ लिखने की कृपा करें।

इस आवृत्ति में जो अशुद्धियां रह गई हैं—उनका शुद्धि

पत्र लगा दिया है। उसके अनुसार पुस्तक शुद्ध करके पढ़ने की कृपा करें।

विनीत:—

भैरोदान सेठिया

## आभार प्रदर्शन

सर्व प्रथम मैं भारत भूषण, पण्डित रत्न, शतावधानी मुनि श्री रत्नचन्द्रजी महाराज, जैनधर्म दिवाकर, साहित्य रत्न उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराज तथा परम प्रतापी पूज्य श्री हुक्मीचन्द्रजी महाराज की सम्प्रदाय के आचार्य्य पूज्य श्री जवाहरलालजी महाराज के सुशिष्य पं० मुनि श्री पन्नालालजी महाराज ( ऊंटाला वाले ) इन धर्म गुरुओं का आभारी हूँ, जिन्होंने कृपा पूर्वक अपना अमूल्य समय देकर इस ग्रन्थ की हस्त लिखित प्रति का अवलोकन करके उचित और उपयोगी परामर्श प्रदान किए हैं। इन पूज्य मुनिवरों के इस हस्त लिखित प्रति को पढ़ जाने के बाद मुझे इस ग्रन्थ के विषय में विशेष बल प्रतीत होने लगा है और मैं इतना साहस संचित कर सका हूँ कि अपने इस प्रयास को निस्संकोच भाव से पाठकों के सामने रख सकूँ। अत एव यदि पाठकों की ओर से भी उक्त मुनिराजों के प्रति आभार प्रदर्शन करूँ तो सर्वथा उचित ही होगा।

इस ग्रन्थ के प्रणयन में मैं तो उपलक्ष्य मात्र हूँ। इसके लेखन, संपादन, संकलन, अनुवाद, अवलोकन, विवेचन और व्याख्यान आदि का अधिकांश प्रत्यक्ष कार्य तो उदयपुर निवासी श्रावक श्रीयुत् पं० रोशनलालजी चपलोत, बी० ए०,

न्यायतीर्थ, काव्य तीर्थ, सिद्धान्त तीर्थ, विशारद का किया हुआ है। इनके इस कार्य में मेरा भाग मार्ग प्रदर्शन भर का रहा है। इस अमूल्य और साङ्गोपाङ्ग सहायता के लिए यदि मैं उन्हें धन्यवाद देने की प्रथा का अनुसरण करूँ तो वह उनके सहयोग का उचित पुरस्कार न होगा। इस लिए यहाँ मैं केवल उनके नाम का उल्लेख करके ही अग्रसर होता हूँ। इसी प्रकार इस ग्रन्थ के प्रथम और द्वितीय बोल के सम्पादन में कानोड़ ( मेवाड़ ) निवासी सुश्रावक पं० श्रीयुत् पूर्णचन्द्रजी दक, न्याय तीर्थ का सहयोग मुझे सुलभ रहा है। उनके विस्तृत शास्त्रीय ज्ञान और उनकी अनुशीलन-प्रिय विद्वत्ता का लाभ उठाने से ग्रन्थ की उपयोगिता बढ़ गई है। अतः श्री पूर्णचन्द्रजी को उन के अमूल्य सहयोग के लिए धन्यवाद देना मेरा कर्त्तव्य है।

पंजाब प्रान्त के कोट-इसा-खां निवासी श्रावक पं० श्यामलालजी जैन, बी० ए०, न्याय तीर्थ, विशारद का भी समुचित सहयोग रहा है। श्रीयुत भीखमचन्दजी सुराणा बी० ए० ने भी इस कार्य में सहयोग दिया है। अतः दोनों महाशयों को मेरा धन्यवाद है।

श्रीमान् पं० इन्द्रचन्द्रजी शास्त्री, शास्त्राचार्य, वेदान्त वारिधि, न्याय तीर्थ, एम० ए०, ने इस ग्रंथ की पाण्डुलिपि का परिश्रम पूर्वक संशोधन किया है। उनका अल्पकालीन सहयोग ग्रन्थ को उपयोगी, विशद और सामयिक बनाने में विशेष सहायक है।

उपरोक्त सज्जन सेठिया विद्यालय के स्नातक हैं। उन से इस तरह का सहयोग पाकर मुझे अपार हर्ष हो रहा है।

अपने लगाये हुए पौधे के फूलों की सुगन्ध से किस माली को हर्ष नहीं होता ?

पुस्तक तय्यार होने के कुछ दिन पहले "श्री जैन वीराश्रम ब्यावर" के स्नातक श्रीयुत् पं० घेवरचन्द्रजी बाँठिया 'वीर पुत्र' जैन न्यायतीर्थ, व्याकरण तीर्थ, जैन सिद्धान्त शास्त्री का सहयोग प्राप्त हुआ। उनके प्रयत्न से इस ग्रन्थ का शीघ्र प्रकाशन सुलभ हो गया। अतः उन्हें मेरा धन्यवाद है।

श्रीमान् पं० सच्चिदानन्दजी शर्म्मा साहित्य शास्त्री, ज्योतिर्विद का भी मैं अनुगृहीत हूँ। जिन्होंने इस ग्रन्थ में आए हुए ज्योतिष सम्बन्धी बोलों का अवलोकन और उपयोगी परामर्श प्रदान किया है।

चिरञ्जीव जेठमल सेठिया ने भी इस ग्रन्थ की हस्त लिखित प्रति का आद्योपान्त अवलोकन करके जहां तहां आवश्यक संशोधन किये।

इसके अतिरिक्त इस ग्रन्थ के प्रणयन में प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में मुझे जिन जिन विद्वानों की सम्मतियों और ग्रन्थ कर्त्ताओं के ग्रन्थों से लाभ हुआ है उनके प्रति मैं विनम्र भाव से कृतज्ञ हूँ।

ऊन प्रेस बिल्डिंग्स्
बीकानेर
Bikaner Woollen Press
Buildings, Bikaner

निवेदकः—
भैरोदान सेठिया

